| क्रम सं० | ग्रथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | ग्रथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म' अरिफुन्नग़मात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पु० मा० के ध्रुपद-पाठ | | | |
| | | | | आभोग :—<br>सूरदास के प्रभु कौन मंत्र पढ़ डारो,<br>ऐसी तो बजाई धुन, बजाई नित नई ॥ | | | | |
| ७. | ३/६१ | गोर सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>एसे नैना अरन बरन तेरे री,<br>रंग रसा पागे पिया संग जागे ।<br>अन्तरा :—<br>सेत असेत कवल दल मन रंजन,<br>निरंग हेलन को लतागे ॥ | ४/१६९ | गौड़-सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>ऐसे नैना अरुन बरन तेरे रंग रस पागे,<br>पया संग पागे ।<br>अन्तरा :—<br>सेत असेत कँवल दल मान रंजन,<br>निरंजन खेलन का ये तागे । |
| ८. | २/७८<br>१९२४ ई.<br>का<br>संस्करण | गौड़-सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>माधो मुकुंद मधुसूदन मुरारी,<br>राधापति मन रंजन ।<br>अन्तरा :—<br>दीनबन्धु दीनानाथ काटन दुख<br>दंद फंद सुदामा दलिद्र भंजन ॥ | ४/१६६ | गौड़-सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>माधो मुकुंद मधुसूदन मुरारी,<br>राधापति मन रंजन ।<br>अन्तरा :—<br>पतित पावन दीन बन्धु,<br>काटत दुख द्वन्द फन्द,<br>सुदामा के दारिद्र भंजन ॥ |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ९. | २/१९३ | चर्जू की मल्हार | चौताल | स्थायी :—<br>हमें बोली बोल लेके परतीत-परतीत ।<br>अन्तरा :—<br>सुन हो ऊधो हमें तो नाहिं,<br>कौन गाँव की रीत ।। | ६/३२१ | चरजू की मल्हार | चौताल | स्थायी :—<br>हमें बोली बोल ले का परतीत-परतीत ।<br>अन्तरा :—<br>सुन हो उधो हमें नाहीं ठोर,<br>कौने गाँव की रीत ।। |
| १०. | २/२८ | छायानट | चौताल | स्थायी :—<br>माननी मान काहे को करत,<br>अपने पिया संग भा ।<br>अन्तरा :—<br>तू जैसी सुघर नारि, सब रस जानत,<br>ताते ना कर ढोंग ।। | ४/१३५ | छायानट | चौताल | स्थायी :—<br>माननि मान काहे को करत,<br>अपने पिया के संग ।<br>अन्तरा :—<br>तो जैसि सुघर नारि, सब रस जात,<br>तातें तु ना कर ढंग । |
| ११. | २/३०२ | जीलफ | झपताल | स्थायी :—<br>मेरी मदद करो या शाह मेरे,<br>दुख दलिद्र दूर करो सुख दो घनेरे ।<br>अन्तरा :—<br>अलीयो न बीते री बिनती करत हूँ,<br>सदका हसन का छुवत चरन तेरे ।। | ५/४०४ | झीलफ | झपताल | स्थायी :—<br>मेरी मदद करो या शाह मेरे,<br>दुख दरिद्र दूर करो सुख दो मेरे ।<br>अन्तरा :—<br>अलियो न बीते री बिनती करत हूँ,<br>सदका हसन का छुवत चरन तेरे ।। |
| १२. | २/४३ | जैत | चौताल | स्थायी :—<br>गागरिया छुवन तोहि छुवन तोहि कैसे देहूँ ?<br>अन्तरा :—<br>बाट घाट पर रोकत टोकत छींकत पनियाँ न लेहूँ । | ५/६३ | जैत-कल्याण | चौताल | स्थायी :—<br>गागरिया छूवन तोहे कैसे देऊँ ।<br>अन्तरा :—<br>बाट घाट पर रोकत टोकत,<br>छींकत पनियाँ ना लेहूँ ।। |

| क्रम सं० | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म' आरिफुन्नगमात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पुस्तक मालिका के ध्रुपद-पाठ | | | |
| १३. | २/१४३ | जैतश्री | चौताल | स्थायी :—<br>कान्हर जनम लियो जनम लियो औतार हरे ।<br>अन्तरा :—<br>जगत पहरवा सोय गये है, टूट गये हैं तारे तरे ।<br>संचारी :—<br>डार छत्र में ले चले वासुदेव सिंघनाद आगे धरे ।<br>आभोग :—<br>चरन छुवन को कालिन्दी आयीं, हो गयीं तर तार रे ॥ | ५/४६१ | जैतश्री | चौताल | स्थायी :—<br>कान्हर जनम भयो जनम भयो औतार बर ।<br>अन्तरा :—<br>जागत पहरुआ सोय गये हैं,<br>टूट गये हैं तारे झर ॥ |
| १४. | २/१२२ | जोगिया | चौताल | स्थायी :—<br>अखिल गुनन भण्डार,<br>रचत सृष्टि सिरजन हार कतार ।<br>अन्तरा :—<br>सकल भुवन को आधार,<br>दास ताप भंजन-हार मायापती जगपती ॥ | ५/३८२ | जोगिया | चौताल | स्थायी :—<br>अखिल गुनन भाण्डार,<br>रचत सृष्टि सिरजनहार करतार ।<br>अन्तरा :—<br>सकल गुनन को अधार,<br>दास ताप भंजनहार मायापति जगतपति । |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५. | २/८८ | झिझौटी | चौताल | स्थायी :—<br>अंखियां जो हुतीं अब नैन भये,<br>कजरा जो दियो मृग छौनन को ।<br>अन्तरा :—<br>तब बारी हुती अब नारि भई,<br>पिया सेज के बीच बिछौनन को ।।<br>संचारी :—<br>रसखान कहें चतुराई सिखो,<br>दिन बीत रहे हैं गौनन को ।<br>आभोग :—<br>अब खेलो खेल पिया संग,<br>खेन गयो दिन खेल खिलौनन को ।। | ५/२६७ झिझोटी | चौताल | स्थायी :—<br>अँखियाँ जोहुती अब नैन भये<br>कजरा जो दियो मृग छौनन को ।<br>अन्तरा :—<br>तब बारि हुती अब नारि भई<br>पिया सेज के बीच बिछौनन को ।।<br>टिप्पणी :—<br>इसके पश्चात् निम्नलिखित वाक्य अंकित है :—<br>"उपर्युक्त चीज पृष्ठ २६५ पर त्रिताल में दी गई है, किन्तु कोई-कोई गायक इसे चौताल में यहाँ दिये हुए प्रकार से भी गाते हैं ।" |
| १६. | २/२५९ | टोड़ी | चौताल | स्थायी :—<br>मेरे तो अल्ला नाम को आधार जिन रचो संसार,<br>काम क्रोध लोभ महा जंजार ।<br>अन्तरा :—<br>जिन रचो चांद सूरज जमी असमान,<br>निरंजन निरंकार सांची सेवा कियो ना पाक परवर दिगार ।। | २/४७५ तोड़ी | चौताल | स्थायी :—<br>मेरे तो अल्ला नाम को आधार,<br>जिने रचो संसार, काम क्रोध लोभ महा जंजाल ।<br>अन्तरा :—<br>जिने रचो अरस कुरस जमीं आसमान,<br>निरंजन निराकार साँचो क्यों न सेवो परवर दिगार ।। |

| क्रम सं० | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म' आरिफुन्नगमात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पुस्तक मालिका के ध्रुपद-पाठ | | | |
| १७. | २/९३ | तिलक-कोमोद | चौताल | स्थायी :— <br> हर हर हर करत फिरत, निडर गोपी जन संग । <br> मदमाती जोबन की नार, इठलात कुञ्जन जात ॥ <br> अन्तरा :— <br> घर घर घर झगरा करावत, ना माने काहू की बात । <br> श्यामसुन्दर इठलात कुञ्जत जात ॥ | ३/३२९ | तिलक-कामोद | चौताल | स्थायी :— <br> हर हर हर करत फिरत ना डरत गोपियन के साथ, <br> मदमाती जोबन की नार इठलात कुंजन में जात । <br> अन्तरा :— <br> घर घर घर घर झगरा करवत, ना माने काहु की बात, <br> श्यामसुंदर बिन मन अकुलात, कैसे इठलात, कुंजन में जात ॥ |
| १८. | २/१०७ | देस | चौताल | स्थायी :— <br> ऐ सखी सावन आयो, <br> बिरहा अगम मोपै, कल ना परत प्यारे बिन । <br> अन्तरा :— <br> चहूं ओर ते बादर उमड़ घुमड़ छायो, <br> छतियां उमगी कान्ह कारे बिन ॥ | ३/२९३ | देश | चौताल | स्थायी :— <br> एरि सखि सावन आयो, <br> बिरहा अगन मोहे, कल ना परत प्रान प्यारे बिन, <br> अन्तरा :— <br> चहूँ ओर तें बादल उमंड घुमंड आवे, <br> छतिया उमँगी कान कारे बिन ॥ |

| क्रम | | राग | ताल | पाठ | | राग | ताल | पाठ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९. | २/२८१ | देसी (एक-प्रकार) | झपताल | स्थायी :—<br>निरंजन कीजे मुकति मेरी,<br>परताप सूँ अहमद जू के ।<br>अन्तरा :—<br>तू ही दूर करत दुखियन के दुख,<br>पूजा करें सब जीव जन्तु तेरी ।।<br>संचारी :—<br>निरगुन को करत विद्यावान,<br>निरधन को देत माया घनेरी ।<br>आभोग :—<br>दरस महागिर तेरो दास,<br>जाकी मुकति में कर नाहिं देरी ।। | ६/३५३ | देसी | झपताल | स्थायी :—<br>निरंजान कीजे मल मूक्त मेरे,<br>परताप सौं अहमद जू के ।<br>अन्तरा :—<br>तू हि नूर तू हि भूप,<br>तेरो हि गुन गाऊँ,<br>सेवा करे सब जिव जंतु तेरे । |
| २०. | २/२४२ | धनाश्री | चौताल | स्थायी :—<br>सास सदन मदन कदन दरशन को,<br>ले पूजा जात देखिये एक बार ।<br>अन्तरा :—<br>सहज निकट आय हरिहर हँसि-हँसि बुझन लागे<br>कहाँ जात ए री ग्वालि कर पकरत<br>वाको करत जुहार ।। | ६/१४८ | धनाश्री | चौताल | स्थायी :—<br>सास सदन मदन कदन दरशन को,<br>ले पूजा जात देखि एक बार ।<br>अन्तरा :—<br>सहज निकट आय हरि हरख-हरख बुझन लागे,<br>कहाँ जात ए री ग्वाल कर पकरत<br>वाको करत जोहार ।। |

| क्रम सं० | म' आरिफुन्नगमात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पु० मा० के ध्रुपद-पाठ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | गंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | गंथ की खंड/पृष्ठ स० | राग | ताल | पद |
| २१. | २/१९२ | नटमल्हार | चौताल | स्थायी :—<br>बनवारि बिन मोको री,<br>आली लागत रैन भयावन ।<br>अन्तरा :—<br>जुग समान बीत जात, नेंक ना सरात जात,<br>अवध भइ लागो सावन ॥ | ६/३१६ | नटमल्लार (एक प्रकार) | चौताल | स्थायी :—<br>बनवारी बिन मोको आली लागत रेनी भयावन ।<br>अन्तरा :—<br>जुग समान बीती जात नेक ना सरात जात,<br>अवध भई लागो सावन ॥ |
| २२. | ३/४९ | पूरिया | चौताल | स्थायी :—<br>सीस छत्र सोहे मोतियन को,<br>सेरा बिराजे अछे निके बनरे के मुख,<br>जोत जो फूलन ससि समान ॥<br>अन्तरा :—<br>निके रतन जराव को कंगना,<br>सुंदर रूप की जगमगात अवी छब देत,<br>सुहायो लाग रे ताकी सुगंध को,<br>कौन करे बखान ॥ | ४/४८० | पूरिया | चौताल | स्थायी :—<br>सीस छत्र सोहे मोतीयन को सेरा बिराजे,<br>आछे नीके बनरे की मुख जोत जो,<br>पूरन शशि समान ।<br>अन्तरा :—<br>नीके रतन जड़ाव को कँगना सुंदर कता कि,<br>अति छबि देस चोला गरीयन,<br>ताको सुगंध कौन बखान ॥ |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २३. | २/१८२ (सन् १९२४ का संस्करण) | बरवा | चौताल | स्थायी :—<br>आयो सावन सोहावन सो रंग-रंग सोहे,<br>पी संग झूलत बाल मुसकात आली हैं।<br>अन्तरा :—<br>जाकी अंग-अंग जोत झलकत जोबन की,<br>चितवत चितचोर ते नैन मतवाली हैं ॥ | ६/१३९ | बरवा | चौताल | स्थायी :—<br>आयो सावन सोहावन सो रंग-रंग साहे,<br>पी संग झूलत बाल मुसकात आली है।<br>अन्तरा :—<br>जाके अंग-अंग जोत झलकत जोबन नीकी,<br>चितवत चितचोर ते नैन मतवारी है ॥ |
| २४. | २/१७४ | बरारी | चौताल | स्थायी :—<br>बिरहिन बावरी बेगि सुधि लेहो प्यारे।<br>अन्तरा :—<br>काहू पै कोऊ नैन बान चलावत,<br>पाती न आई रावरे ॥ | ६/७६ | बरारी | चौताल | स्थायी :—<br>बिरहिन बावरी बेगि सुधि लेहो प्यारे।<br>अन्तरा :—<br>काहु के काहु नैन बान चलावत,<br>पाती न आई रावरे ॥ |
| २५. | २/६९ | विहाग | चौताल | स्थायी :—<br>जो लौं हि मारतण्ड चंद्र सोहे असमान मांहि,<br>जो लौं शेष सीस भू अचल बनी रहे।<br>अन्तरा :—<br>जो लौं गंगा-जमुना की धार धरा मंडल में<br>जो लौं कैलास में कुबेर सो धनी रहे ॥ | ३/२३९ | बिहाग | चौताल | स्थायी :—<br>जो लों हि मारतंड चंद्र सोहे असमान माँहि<br>जो लों शेष सीस भू अचल बनी रहे।<br>अन्तरा :—<br>जो लों गंगा जमुना कि धार धरा मंडल में,<br>जो लों कैलास में कुबेर सो धनी रहे ॥ |

| क्रम सं० | म' आरिफुन्नगमात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पुस्तक मालिका के ध्रुपद-पाठ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
| | | | | संचारी :—<br>जो लौं छीरसागर उजागर जहाँ बीच,<br>जो लौं विष्णु चक्र असुरन पर गनी रहे ।<br><br>आभोग :—<br>सादत के प्रभु रसिक श्री नवाब बहादुर जू,<br>तो लौं जग रावरी सुकीरति बनी रहे ॥ | | | | संचारी :—<br>जो लों छीरसागर उजागार जहाँ बीच,<br>जो लों बेष्णु तीव्र चक्र असुरन पर गनी रहे ।<br><br>आभोग :—<br>सादत के प्रभु नवाब रसिक बहादूर,<br>जो लों तो लों जग बावरि सुकीरत<br>यहाँ बनी रहे ॥ |
| २६. | २/१८० (सन् १९२४ संस्करण) | भीमपलासी | चौताल | स्थायी :—<br>तन नगर हिरदे तखत मन बादशाह,<br>मत वजीर सेवक याही के ।<br>अन्तरा :—<br>जान आहे री श्रवनन जासूस,<br>दिरग दोऊ हैं अमीर याही के ॥ | ३/६०२ | भीमपलासी | चौताल | स्थायी :—<br>तन नगर हिरदे तखत मन बादशाह<br>मत वजीर सेवक था ही के ।<br>अन्तरा :—<br>ज्ञान आहे री श्रवन जासूसे,<br>दिर्ग दोउ है अमीर याही के ॥ |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| २७. ३/६२ | भीमपलासी | चौताल | स्थायी :—<br>जाके मिर्ग छाला ताके मोतियन<br>की माला,<br>जाके नाद डंबरू बाजत मुरली अधर रे।<br>अन्तरा :—<br>डिम डिम डंबरू बाजत जटा जूटा छाई,<br>रुंड मुंड माला लिये भर पीतम बर पूर।। | ३/६०४ भीमपलासी | चौताल | स्थायी :—<br>जाके मृगछाला ताके मोतियन<br>की माला,<br>जाके नाद डँवरू जाके सिंगी अधर रे।<br>अन्तरा :—<br>डिम डिम डिम डमरू बाजे जटा<br>जूट गंग छाई,<br>रूंड मुंड माला जाके बाघंबर पट रे ।।<br>टिप्पणी :—इस बंदिश को भाग ४ के पृष्ठ सं० ७८० पर राग मुलतानी (चौताल) में भी अंकित किया गया है। |
| २८. २/१११ | भैरव | झपताल | स्थायी :—<br>ज्ञान मदमाते जे नैन निसदिन,<br>तिनको कबहू न होत खुमारी।<br>अन्तरा :—<br>सत के प्याले में धर्म भर-भर पियो,<br>रसना स्वाद लेत लागी रहत जियतारी।<br>संचारी :—<br>तनकार माटी मनकार ज्ञानम,<br>पंचम आत्मा भूतकारी।<br>आभोग :—<br>हरदास डागुर पी को सुमिरन करत,<br>टपकत बूँद होत अझारी ।। | २/२०३ भैरव | झपताल | स्थायी :—<br>ज्ञान मदमाते जे नर निस दीन,<br>तिनको कबहू न होत खुमारि।<br>अन्तरा :—<br>सत के प्याला भर-भर पीवत,<br>रसना सवाद लेते ध्यान धर जाको<br>लागि रहत जियतारि ।।<br>संचारी :—<br>मन कर रसायन तन करो माटी,<br>पाँचो आतम अगिनी जारी।<br>आभोग :—<br>हरिदास डागुर के प्रभू ध्यान,<br>धरत ही मानो स्वाँति बूँद डारि ।। |

| क्रम सं० | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म' आरिफुन्नग़मात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पुस्तक मालिका के ध्रुपद-पाठ | | | |
| २९. | २/२९३ | भैरवी | झपताल | स्थायी :—<br>जो तू रचो समान दया सों नाना प्रकार,<br>तोहि ना बिसारूँ सदा हरी-हरी गाय-गाय ।<br>अन्तरा :—<br>सुख दुख में सहाय अन्तर ना कछु उपाय,<br>हित चित मत लाय-लाय ध्यान अन्तर धाय-धाय ॥ | २/४१७ | भैरवी | चौताल | स्थायी :—<br>जो तू रचो सामान दया सौं नाना प्रकार,<br>तोहे ना विसारो सदा हर हर गुन गाय-गाय ।<br>अन्तरा :—<br>दुख सुख जी सहाय अंतर ना कछ उपाय,<br>ओक्त जोक्त संपूरन ध्यानांतर लाय-लाय ॥<br>संचारी :—<br>जाकी माया निरंकार लिखि न जात अप्रंपार,<br>सुर नर मुनि कर बिचार जाको शिव ध्याय-ध्याय ।<br>आभोग :—<br>प्रेमदस सिरिनिबास पूरन घट घट प्रकास,<br>जल थल प्रभु वन विलास रहे प्रभु छाय-छाय ॥ |

| क्रम | संदर्भ | राग | ताल | बन्दिश | संदर्भ | राग | ताल | बन्दिश |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३०. | २/२०२ | मदमाद सारंग | झपताल | स्थायी :—<br>आज अंजन दियो राधिका नैनन को,<br>आज अंजन दियो राधिका नैनन को ।<br>अन्तरा :—<br>मीन मृग हीन गुन रहत खंजन रे,<br>अधिक चंचल सरस श्याम सुख दैन को ।। | ६/१६७ | मधमाद सारंग | झपताल | स्थायी :—<br>आज अंजन दियो राधिका नैन को ।<br>अन्तरा :—<br>मीन म्रिग हीन कुल लजत खंजन नरेस,<br>अधिक चंचल सुरस श्याम सुख नैन को ।। |
| ३१. | २/१६६ | मालीगौरी | त्रिताल | स्थायी :—<br>राजा श्री रामचन्द्र कृपालु ।<br>अन्तरा :—<br>पतित पावन कटत दुख द्वंदन,<br>सेवक को दीजे आनन्द ।। | ६/६५ | मालीगौरा | चौताल | स्थायी :—<br>राजा श्रीराम रामचन्द्र ।<br>अन्तरा :—<br>पतित पावन दीनबंधु,<br>सेवक की दीजे आनन्द ।। |
| ३२. | २/१९४ | मीराबाई | चौताल | स्थायी :—<br>तुम घन ते घन गरजे,<br>गरज-गरज कहीं अन्त जाय बरसे हो ।<br>अन्तरा :—<br>कहूँ घाम कहुँ छाँह बनावत,<br>कहूँ लागत झरसे हो ।।<br>संचारी :—<br>झूंठी बातें करो न पती जी,<br>औरन के पग परसे हो ।<br>आभोग :—<br>लछीराम तुम हो बहुनायक,<br>सब बातन परसे हो ।। | ६/३२० | मीराबाई की मल्लार | चौताल | स्थायी :—<br>तुम घन से घन गरजे,<br>गरज-गरज कहा अत जाय बरजे हो ।<br>अन्तरा :—<br>कहूँ घाम कहूँ छाहृ बतावत,<br>कहू लागत ओसरे हो ।। |

| क्रम सं० | म'आरिफुन्नग़मात के ध्रुपद- पाठ | | | | क्रमिक पु० मा० के ध्रुपद-पाठ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ग्रंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | गंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
| ३३. | २/२९८ | मेघ (एक प्रकार) | चौताल | स्थायी :—<br>तू लागी मान करन को तेरे तो,<br>आये हैं लाल लीजिये मनाए ।<br>अन्तरा :—<br>चढ़ देखो चित्रसारी, उमंगी घटा कारी,<br>वे देखो रात लागी री बादर झरी ॥ | ६/२८९ | मेघ मल्लार | चौताल | स्थायी :—<br>तू लागी मान करन को तेरे तो,<br>आये है लाल लीजिये मनाये ।<br>अन्तरा :—<br>चढ़ देखो चित्रसारि, उमंगी घटा कारी,<br>वे देखो रात लागी री बादर हरे ॥ |
| ३४. | २/१९९ | मेघ (दूसरा प्रकार) | झपताल | स्थायी :—<br>मगन रहो रे दलिद्र भूखन अपार,<br>जे नर इंद्र के मन में डोरे ।<br>अन्तरा :—<br>का भयो जो भयो छत्रपति नरेश,<br>राम राजा को परसाद पाये बिनु,<br>बिपति सागर कौन टारे टरे ॥ | २/२८१ | नेघ मल्लार | झपताल | स्थायी :—<br>मगन रहो रे दालिद्र मये,<br>कौन हरे वर इंद्र के मन में तजो लो घरे ।<br>अन्तरा :—<br>का भयो जो भयो छत्रपति नरेश,<br>राम राजा को परताप पाइयत है,<br>बिपत सागर कोन तारो तरे ॥ |
| ३५. | २/१२ | यमन | चौताल | स्थायी :—<br>तान ताल सों ही गाइये,<br>अनगिनत तान गाइये सुनाइये,<br>बेगि परसत है शुध राग । | २/६४ | यमम कल्याण | चौताल | स्थायी :—<br>तान ताल सो ही गाइये,<br>अनगिन तान गाइये सुनाइए बेगि,<br>परसत है सुध राग । |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | अन्तरा :—<br>शुध अति ही अलापत, मुद्रा में गावे तान,<br>प्रमान को रिझावे, मानो गुनियन के होत कंठ। | | | | अन्तरा :—<br>सुन अति ही अलापत मुद्रा में गावे तान,<br>प्रमान को रिझावे मानो गुनियन के होत कंठ॥ |
| ३६. | २/१२४ | रामकली (एक प्रकार) | चौताल | स्थायी :—<br>कन्हैया आज बन बाँसुरी बजाई,<br>ले सूधी-सूधी-सूधी तान।<br>अन्तरा :—<br>सुनत ही धुन मग मग भूले,<br>और सब बावरी हो सुध बुध हू बिसराई॥ | ४/३३५ | रामकली | चौताल | स्थायी :—<br>कन्हैया आज बन बाँसुरी बजाई,<br>सूधी-सूधी-सूधी तान।<br>अन्तरा :—<br>सुनत हि धुन मृग जो भूल रही मग,<br>भई बावरी तब सूध बूध हू बिसरान॥ |
| ३७. | २/५७ | लच्छा साख | चौताल | स्थायी :—<br>अजहु समझ रे मन मूरख,<br>साँझ भोर करत जन्म जात तेरो।<br>अन्तरा :—<br>भव वारिधि अगभीर दुस्तर तरबे को,<br>राम सुखधाम चेत तू अवही सबेरो॥ | ५/१४७ | लच्छा-साख | चौताल | स्थायी :—<br>अजहु समझ रे मन मूरख,<br>सांझ भोर करत जन्म जात तेरो।<br>अन्तरा :—<br>भव वारिधि अति-गंभीर दुस्तर तरबे को,<br>राम सुखधाम चेत तु अबहि सबेरो॥ |

| क्रम० सं० | ग्रन्थ की खड/पृष्ठ संख्या | राग | ताल | पद | ग्रन्थ की खड/पृष्ठ संख्या | राग | ताल | पद |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म' आरिफुन्नगमात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पु० मा० के ध्रुपद-पाठ | | | |
| ३८. | २/५८ | लच्छा | झपताल | स्थायी :—<br>प्रथम ताल सुर धाम सो ही गुनी,<br>जो सुध मुद्र बानी सुध गावे ।<br>अन्तरा :—<br>दुरत मध बिलम्बित कर लै दिखावे,<br>बाईस सुरती एकीस मूर्छन ताको भेद पावे ॥ | ५/१४९ | लच्छा- | झपा | स्थायी :—<br>प्रथम तार सुर साधे सो ही गुनी,<br>जो सुध मुद्रा बानी सुध गावे ।<br>अन्तरा :—<br>द्रुत मध विलंबित कर लय दिखावे,<br>सप्त सुर तीन ग्राम एकईस मुरछना,<br>बाइस सुरती की साधन करावे ॥ |
| ३९. | ३/३९ | ललिता गौरी | चौताल | स्थायी :—<br>लाज रखो मेरी साहेब दोउ जग के,<br>कादिर करीम कुदरत तेरी ।<br>अन्तरा :—<br>धन जग तारन जगत निस्तार,<br>हम गुनागारन को दुख हरन,<br>कष्ट परी मोपे भारी ॥ | ५/४२९ | गौरी (पूर्वी मेल जन्य प्रकार) | आदिताल | स्थायी :—<br>लाज रखो मेरी साहेब दोऊ जग में,<br>री कादर करीम कुदरत तेरी ।<br>अन्तरा :—<br>धन जग तारन जगत निस्तारन,<br>हम गुन्हेगारन कां दुख हारन,<br>कष्ट परो तुम्हें टेरी ॥ |
| ४०. | २/२०५ | वृन्दावनी सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>रात समै रस केल के सुन्दर,<br>भोर भई उठ मंजन धाई री । | ३/५५५ | बिंद्राबनी सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>रात समें रस खेल के सुदर,<br>भोरे ई उठ मंजन धाई री । |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | अन्तरा :—<br>नीर के छीर में देह डुबी,<br>जमुना जल में जैसे चन्द्र की छाँई री।<br>संचारी :—<br>ले डुबकी जल से उभरीं,<br>उलझीं अलकैं मुख ऊपर आईं री।<br>आभोग :—<br>दोउ कर केस सँवार लिये,<br>निकसो ससि फोर सुमेर की नाईं री ॥ | | | | अन्तरा :—<br>नीर के छीर में देह डुबी जमुना जल में<br>जैसी चन्द्र की छाई री ॥ |
| ४१. | २/२०७ | वृन्दावनी सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>धन-धन वृन्दावन धन-धन गोकुल,<br>जमुना के तट पर पीपर छाईं री।<br>अन्तरा :—<br>धन गोपी ग्वाल बाल धन वे गोपाल लाल,<br>धन मुरली श्याम बजाई री ॥ | ३/५५३ | बिद्राबनी सारंग | चौताल | स्थायी :—<br>धन-धन बिद्राबन धन-धन गोकुल,<br>जमना के तट पर पीपर छाईं री ॥<br>अन्तरा :—<br>धन गोपी ग्वाल बाल धन वाहा— गूँद माल,<br>धन मुरली यह श्याम बजाई री ॥ |
| ४२. | २/२३९ | शहाना | झपताल | स्थायी :—<br>अवगुन हरो सकल हूँ नाथ मेरे,<br>अपनो समझ माफ कीजे घनेरे।<br>अन्तरा :—<br>तुम बिन कवन काटे भव फन्द मेरे,<br>विनती करत हररंग गाय गुन तेरे,<br>अपनो समझ माफ कीजे घनेरे ॥ | ६/२३८ | शहाना | झपताल | स्थायी :<br>अवगुन भर्यो सकल हूँ ना मेरे,<br>अपनो समझ माफ कीजे घनेरे,<br>अन्तरा :—<br>तुम बिन कवन हारे भव फंद मेरे,<br>बिनती करत हररंग गाय गुन तेरे,<br>अपनो स ॥ |

| क्रम सं० | गंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | गंथ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | म 'आरिफुन्नग़मात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पु० मा० के ध्रुपद-पाठ | | | |
| ४३. | २/५० | शुक्ल-बिलावल | चौताल | स्थायी :—<br>राजाराम निरंजन हिन्दूपति सुलतान के,<br>करता सकल श्रेष्ठ भरन-पोषन ।<br>अन्तरा :—<br>अति प्रवीन वीर वाम नन्दन जग वन्दन,<br>दरिद्र हरन कोटि शशि किरन,<br>यों लागत मानो महाज्ञान,<br>गुन निधान हर दुखन ॥ | ५/१६१ | शुक्ल-बिलावल | चौताल | स्थायी :—<br>राजाराम निरंजन हिंदपति सूलता के,<br>करतार सकल सृष्टि भरन-पोषन ये ।<br>अन्तरा :—<br>अति प्रवीन वीर भान नंदन अति जगवंदन,<br>दारिद्र हरन शुभ करन महाज्ञानी,<br>गुणनिधान हर दुखन ये ॥ |
| ४४. | २/५१ | शुक्ल-बिलावल | झपताल | स्थायी :—<br>कल ना परत मोको निसदिन निरदई,<br>विरहा अगम मोपे, विरहा अगम मोपे,<br>तन मन जरी दई ।<br>अन्तरा :—<br>अतर सिंगार अधिक सब तज दियो,<br>खोलत हूँ भाग तन की जरी दई ॥ | ५/१५४ | शुक्ल-बिलावल | झपताल | स्थायी :—<br>कल ना परत मोहे निस दीन री दई,<br>विरहा अगिन मोरे तन में जरी दई ।<br>अन्तरा :—<br>सगुन पिया विन सिंगार आभरं,<br>तज दीयो हेरत हूँ मग तकती खड़ी दई ॥ |

| क्रम | राग | ताल | पाठ | | राग | ताल | पाठ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४५. २/४ | शुद्ध कल्यान | चौताल | स्थायी :—<br>हादी अल्ला साहेब सांई सत्तार,<br>रब करीम रहीम अलीम हकीम ।<br>अन्तरा :—<br>पाक बेनयाज पाक लतीफ पाक जात पर्दा पोश,<br>दाना बीना हू अल्ला हू गुप्त प्रकट हू,<br>अल्ला हू अन्त हू हलीम ॥ | ४/८२ | शुद्ध कल्याण | चौताल | स्थायी :—<br>हादी अल्ला साहेब साँई सत्तार<br>रब करीम रहीम आलीम हाकीम ।<br>अन्तरा :—<br>पाक बेनियाज पाक लतीफ पाक जात<br>पर्दा पोश दाना बीना हादीया हू<br>अल्ला हू गुपत प्रगट हूँ<br>अल्ला हूँ अत हू हालीम ॥ |
| ४६. २/२२२ | सूहा | चौताल | स्थायी :—<br>रथ की गरद धूल असमान छायो है;<br>दौर-दौर देखन को यदुनाथ आयो है ।<br>अन्तरा :—<br>पाती के भेंजन को छिन हूँ ना लगी बार,<br>द्वारिका को छांडि प्रभु कुंजन को धायो है ॥<br>संचारी :—<br>अंग-अंग फूली सखी द्वारे आन ठाड़ि भई,<br>मुरली की धुन सुन अधिक सुख पायो है ।<br>आभोग :—<br>कहत कुसलदास जोग री मोरे भाग,<br>आप हीं बनवारी मोरे द्वार आयो है ॥ | ६/२१० | सूहा | चौताल | स्थायी :—<br>रथ की गरूर धूर असमान छायो है,<br>दौरि-दौरि देखन को जदूनाथ आयो है ।<br>अन्तरा :—<br>पाती के भेजन को छिन हू न लागि बार,<br>द्वारिका को छांडि प्रभु कूंजन को धायो है ॥ |

| क्रम सं० | म' आरिफुन्नग़मात के ध्रुपद-पाठ | | | | क्रमिक पु० मा० के ध्रुपद-पाठ | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ग्रन्थ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद | ग्रन्थ की खंड/पृष्ठ सं० | राग | ताल | पद |
| ४७. | २/१०९ | सोरठ | झपताल | स्थायी :—<br>तेरो ही ध्यान धर ज्ञान करतार,<br>तू है जोत जगत में भानु उदय भयो।<br>अन्तरा :—<br>तू हि है पवन पानी बानी शुद्ध<br>तू दानी दातार तू रंकन को मान दयो ॥ | ५/३२० | सोरट | झपताल | स्थायी :—<br>तेरो हि ध्यान धरत ज्ञान करतार तु हि,<br>तु हि जोत जगत में भानू दये भयो।<br>अन्तरा :—<br>त हि पवन पानि बानि कर सुध तु हि,<br>दानि दातार तु हि रंगन को मान दियो ॥ |
| ४८. | २/१७१ | सोहनी | सूल | स्थायी :—<br>प्रथम आदि शिवशक्ति नाद परमेश्वर,<br>नारद तुम्बरू सरस्वती भज रे।<br>अन्तरा :—<br>अनहत आदि नाद गुन सागर सरूप,<br>अक्षर सुध बुध मन गुनी जन रे ॥<br>संचारी :—<br>आदि धरनी शेष आदि सूरज चन्द्र<br>आदि पवन पानी अनुमन रे। | ३/४३५ | सोहनी | सूलताल | स्थायी :—<br>प्रथम आद शिवशक्ती नाद परमेश्वर,<br>नारद तूंबरु सरस्वती भज रे।<br>अन्तरा :—<br>अनहत आद नाद गुन सागर सरूप,<br>ब्रह्मा विष्णु महेश लछुमन रे ॥ |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | आभोग :—<br>आदि बैजू कवि गुन प्रसाद<br>तीन लोकन के आवत गुनियन रे ॥ | | | | |
| ४९. | २/१५३ तिरवन | झपताल | स्थायी :—<br>कालिन्द्री सरस्वती अरन बरन,<br>उजल बदन तू ही गंगा त्रिवेनी ।<br>अन्तरा :—<br>वेनी प्रकास कटत दुख द्वन्द;<br>खंजन मीन लिये संग त्रिवेनी ॥ | ५/४३३ | त्रिवेणी | झपताल | स्थायी :—<br>कालिंदि सरस्वती अरुन बरन देवि,<br>उजले बरन तू हि गंगा त्रिवेनि ।<br>अंतरा :—<br>बेनी प्रकासे कटत दुख द्वंद;<br>खंजन मीन लिये संग त्रिवेनि ॥ |

# A Collative Table of the Reading of Common Dhrupad Texts Compiled in M'arifunnaghmat and Kramik Pustak Malika

RADHESHYAM JAISWAL

**(Editor's Summary)**

Many Dhrupad compositions are common in the compilation by V. N. Bhatkhande in his Kramik Pustak Malika (parts II—VI) and Raja Nawab Ali in M'arifunnaghmat. Forty-nine song-texts out of these contain major reading-variants; these texts have been presented in the form of a chart for the sake of convenience of collation. The variation of reading is sometimes found in the form of a song-text having the usual four sections in one compilation and only two in the other.

# तमिऴ् "दिव्यप्रबन्धम्" का संगीतपरक अध्ययन : एक आरम्भ

प्रमलता शर्मा

### दिव्यप्रबन्ध के हिन्दी संस्करण की समीक्षा

आऴ्वारों की वाणी का सङ्कलित रूप 'दिव्यप्रबन्धम्'—अर्थात् 'भगवत्-परक काव्य' के नाम से परिचित है। गोदा-देवी या आण्डाल के अलावा ये आऴ्वार सन्त बारह हैं। नाथमुनि जो कि सन् ८२५ ई० में उत्पन्न हुए थे, वे प्रकाण्ड विद्वान्, परम भक्त और गायक थे। दिव्य प्रबन्ध का सङ्कलन उन्होंने ही किया था, अतः यह स्पष्ट है कि द्वादश आऴ्वार उनके समय से काफ़ी पूर्व हो चुके थे। इस समग्र साहित्य का देवनागरी में मूल तमिळ और हिन्दी अनुवाद सहित सम्पादन कर के विश्वभारती, शान्तिनिकेतन, हिन्दी-भवन के भूतपूर्व अध्यक्ष प्रो० रामसिंह तोमर ने आठ खण्डों में प्रकाशन कराया है। यह ग्रन्थमाला हलवासिया—शोध ग्रन्थमाला के अन्तर्गत प्रकाशित है। आठ खण्डों के प्रकाशन वर्ष और मूल्य इस प्रकार हैं—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| खण्ड | १ | १९८० सजिल्द | २५ रु० | खण्ड | ५ | १९८० | ५० रु० |
| ,, | २ | १९८२ सजिल्द | ३५/- | ,, | ६ | १९८८ | ५०/- |
| ,, | ३ | १९८३ ,, | ४०/- | ,, | ७ | १९८९ | ४०/- |
| ,, | ४ | १९८४ ,, | ४०/- | ,, | ८ | १९८९ | ४०/- |

हिन्दी जगत् के लिये यह ग्रन्थमाला अमूल्य वरदान है। हिन्दी अनुवादक पं० श्रीनिवास राघवन् ने बड़ी निष्ठा से अपना कार्य किया है। अनुवाद स्पष्ट और साफ़ सुथरा है, उसमें मूल काव्य के क्रम को अविकल रखने का असाध्य जैसा काम बड़ी कुशलता से सम्पन्न हुआ है। अनुवादक, सम्पादक, प्रकाशक पूरे हिन्दी जगत् के साधुवाद के पात्र हैं। इस ग्रन्थमाला का मूल्य भी सामान्य पाठकों की पहुँच के भीतर है।

### साहित्य और सङ्गीत में 'प्रबन्ध'

प्र+बन्ध=प्रकृष्ट बन्ध अर्थात् भली प्रकार या कस कर बाँधा हुआ या विशिष्ट प्रकार का बन्ध। साहित्य में प्रबन्ध से भिन्न है मुक्तक, जिसमें एक-एक पद्य अपने आप में पूर्ण होता है। प्रबन्ध में एकाधिक पद्यों या गद्यखण्डों का परस्पर सम्बन्ध रहता है, सब के बीच एकसूत्रता रहती है। सङ्गीत में प्रबन्ध संज्ञा सब से पहले मतङ्ग के बृहद्-देशी में मिलती है। स्वर, ताल और पद का प्रकृष्ट बन्ध प्रबन्ध है। यह प्रबन्ध दो प्रकार से प्रस्फुटित हुआ है। सोमेश्वर के मानसोल्लास (ई० १२ वीं सदी) में ऐसे प्रबन्धों के उदाहरण हैं जिन में से प्रत्येक अपने आप में पूर्ण हैं। दूसरी

ओर जयदेव का गीतगोविन्द या उसके आदर्श पर रचे गये अन्य गेय काव्य हैं, जिनमें एकाधिक 'प्रबन्ध' काफ़ी हद तक अपने आप में पूर्ण होते हुए भी पूरी रचना के अङ्गभूत रहते हुए एकसूत्रता से बँधे हैं। संस्कृत में रचित इन प्रबन्धों के ही एक भेद 'सालगसूड' के उपभेद 'ध्रुव' से ध्रुपद का विकास हुआ है, और उसकी भाषा मध्यदेशीय या ब्रजभाषा रही है, इस बात की ध्रुपद वार्षिकी के पिछले अङ्कों में चर्चा हो चुकी है। प्रस्तुत लेख में विचारणीय विषय है—तमिल की जिन रचनाओं का 'दिव्यप्रबन्धम्' नाम से सङ्कलन हुआ है, उनमें 'प्रबन्ध' के वे तत्त्व—जिनका परिचय हमें सङ्गीतशास्त्र और संस्कृत तथा ब्रजभाषा में प्राप्त पदों के नमूनों से मिलता है—उपस्थित हैं या नहीं। इस प्रश्न पर विचार करने से पूर्व दिव्यप्रबन्धम् की योजना और सङ्कलनपद्धति को संक्षेप में समझ लेना आवश्यक है।

**दिव्यप्रबन्धम् का सङ्कलन और संगीतमय रूप**

उक्त सङ्कलन की कथा बड़ी विलक्षण है। एक बार नाथमुनि कुम्भकोणम् तीर्थयात्रा के लिये गये। वहाँ उन्होंने कुछ चारणों को एक तिरुवायमोळि-दशक गाते हुए सुना। ये लोग तमिळ प्रदेश के पश्चिमी भाग से आये थे, जिस का नाम है मेलनाटु। इस प्रकार की रचना उन्होंने पहली बार सुनी थी। इस दशक के अन्त में फलश्रुति थी—"शठकोपन् की रचित साहस्री में से यह दशक है।" उन्होंने गायकों से पूछा कि इस साहस्री के अन्य पद्य कहाँ मिलेंगे? किन्तु उन लोगों ने कहा कि वे तो इसी एक दशक को जानते थे। नाथमुनि की जिज्ञासा बहुत तीव्र हो गई, और वे शठकोपन् की जन्मभूमि आळ्वारतिरुनगरी गये, वहाँ उन्हें 'मधुर' कवि के वंशधर एक भक्त मिले। मधुर कवि ने अपने गुरु (शठकोपन) की स्मृति में उस इमली के पेड़ के नीचे एक पूजास्थल बनाया था, जहाँ वे रहा करते थे, और उसमें उनका एक विग्रह स्थापित किया था, जो कि उनके परलोक-गमन के पश्चात् प्रार्थना के फलस्वरूप उन्हें प्राप्त हुआ था। उस भक्त ने नाथमुनि को मधुर कवि द्वारा अपने गुरु (शठकोपन्) की स्तुति में रचित 'कन्निनन् चिरुत्तम्पु' गाना सिखा दिया। कहा जाता है कि जिस खोई हुई वाणी की खोज में नाथमुनि आये थे, उसके पुनरुद्धार के उद्देश्य से उन्होंने उस समाधि-मन्दिर के समक्ष बारह हजार बार उस गीत को गाया। तब वह विग्रह सजीव हो उठा, और इस प्रकार शताब्दियों का काल-व्यवधान मिट गया। इसके बाद नाथमुनि श्रीरङ्गम् गये और वहाँ यह जानकर उन्हें परम हर्ष हुआ कि भूतकाल में उस मन्दिर में दस रात्रियों का एक उत्सव होता था जिसमें तिरुवायमोळि को नृत्यनाटक के रूप में प्रस्तुत किया जाता था।

नाथमुनि श्रीरङ्गम् में ही बस गये, और इस उत्सव को पुनर्जीवित करने में लग गये। उन्होंने इस साहित्य को सङ्गीतबद्ध करने का काम अपने दो भतीजों की सहायता से आरम्भ किया, जिनके नाम थे 'मेलैय्या कट्टालवार' और 'केलैया कट्टालवार'। श्रीरङ्गम् के मन्दिर में जिन्होंने उक्त नृत्यनाट्यपरक उत्सव को प्रवर्तित किया था उन 'तिरुमङ्गै मन्नन्' का कार्यकाल नाथमुनि से प्रायः डेढ़ या दो शताब्दी

पूर्व था। आळ्वार-वाणी का साहित्य तो उन्हें नम्माळ्वार शठकोपन् से साक्षात् प्राप्त हो गया था, और संभवत: उसके ताड़पत्र-पाण्डुलेख भी श्रीरङ्गम् मन्दिर में मिल गये होंगे, किन्तु उस साहित्य में स्वर-ताल का प्राण फूंकना महान् कार्य था, जिसे नाथमुनि ने पूरा किया। सङ्गीत के विद्यार्थी के लिये इस प्रसङ्ग में यह विचारणीय है कि किसी भी परम्परा-प्राप्त साहित्य को स्वर-लयबद्ध करने का काम जो भी कोई करता है, वह अपने देशकाल के प्रभाव के बाहर नहीं जा सकता। नाथमुनि ने जो स्वरताल-योजना की होगी—वह भी आज प्रायः लुप्त हो चुकी है। कहा जाता है कि नाथमुनि ने अपने भतीजों के अलावा देवदासियों को भी अपनी कला सिखाई थी।

आज प्रो० वी० वी० षडगोपन् के शिष्य श्री श्रीराम भारती ने मेलकोटे के नारायणमन्दिर के 'अरैय्यार' (व्याख्याता या गुरु) के सत्सङ्ग में रहकर उक्त सङ्गीत का बहुत कुछ पुनरुद्धार किया है। स्वाभाविक है कि यह कार्य श्री श्रीरामभारती के अपने देशकाल से प्रभावित है। प्रो० वी० वी० षडगोपन् ने भी इस साहित्य के कुछ अंश को संगीतबद्ध किया था।

नाथमुनि के समय तक 'बृहद्देशी' ग्रन्थ प्रतिष्ठित हो चुका होगा, और उसकी राग-ताल-प्रबन्ध-सम्बन्धी स्थापनायें सब की जानकारी में आ चुकी होंगी। नाथमुनि बृहद्देशी से प्रभावित थे या नहीं—यह कहना भले ही सम्भव न हो, पर यह तो सत्य है कि विन्ध्य के दक्षिण में प्रचलित सभी गीत-विधाओं का उनकी स्वरतालयोजना में अवश्य समावेश हुआ होगा। नाथमुनि के पूर्वज सम्भवतः उत्तर भारत में यमुना के तटवर्ती प्रदेश से दक्षिण में गये थे—ऐसा कहा जाता है। अतः उत्तर के सङ्गीत के भी कोई संस्कार उनमें रहे हों तो कोई आश्चर्य नहीं। कालक्रम से इस संगीत-धारा में मार्ग और देशी के विद्वानों या साधकों का सङ्गीत घुलता-मिलता रहा होगा।

आज अरैय्यार-परम्परा में गायन की जो पद्धति बची है उसका जो शास्त्रीय विश्लेषण श्री श्रीराम भारती ने प्रस्तुत किया है उसका सारांश यहाँ प्रस्तुत है।

प्रथम प्रबन्ध तिरुप्पल्लाण्डु (विजयी रहो) है। इसके प्रणेता पेरियाळ्वार (बड़े आळ्वार) तिरुमोळि हैं, जिन्हें आळ्वारों में प्रथम स्थान दिया जाता है अर्थात् सबसे प्राचीन माना जाता है। उनका संस्कृत नाम विष्णुचित्त है। "पल्लाण्डु" इस प्रबन्ध में 'ध्रुव' का प्रथम पद है। यथा—

पल्लाण्डु पल्लाण्डु, पल्लायिरत्ताण्डु पल्कोडि नूरायिरम्, मल्लाण्ड तिण्डोल् मणिवण्णा ! उन् शेवडि शेव्वि तिरुक्काप्पु।

(हिन्दी) बहु वर्ष (विजयी रहो), बहु वर्ष (विजयी रहो), बहु सहस्र वर्ष (विजयी रहो)। बहु कोटि शत सहस्र (वर्ष विजयी रहो)। मल्ल को परास्त करने में (समर्थ) प्रबल भुजा वाले मणिवर्ण ! तुम्हारे अरुण चरणों का सौन्दर्य सुरक्षित रहे।

'पल्लाण्डु' का अर्थ है 'बहु वर्ष'। यहाँ यह शब्द 'बहु वर्ष तक जीतते और जीते रहो' इस अर्थ में प्रयुक्त हुआ है।

पाण्ड्य देश की राजधानी मदुरै में राजसभा में एक शास्त्रार्थ हुआ कि कौन पर-देव है। जब पेरियाळ्वार (संत विष्णुचित्त) ने यह स्थापित किया कि श्रीमन्नारायण ही पर-देव हैं, तब पाण्ड्य—नृपति ने उन्हें हाथी पर बिठा कर एक जुलूस निकाला। तब लक्ष्मीदेवी के साथ भगवान् विष्णु गरुड़ारूढ़ होकर आकाश में आविर्भूत हुए। उन्हें देख कर श्रीविष्णुचित्त 'पल्लाण्डु' कह कर उनका मंगलाशासन करने लगे, जिससे उन पर संसारियों की नज़र न लगे और उन्हें सब तरह के कल्याण हों।

(हिन्दी संस्करण, प्रथम भाग, पृ० ५ से उद्धृत)

इसे गाते समय 'प्रबन्ध' के छहों अङ्गों—पद-तेन, पाट-बिरुद और स्वर-ताल तथा तीन धातुओं उद्ग्राह, ध्रुव और आभोग (केवल मेलापक छूटता है) का उपयोग होता है। यथा—

**स्वर** यानी **सरगम**—जो स्वर सरगम में गाए जाते हैं, वे हैं—स, प, म और ग, जो राग गम्भीर नाटै के हैं और आरम्भ में सदैव गाए जाते हैं। यह राग तमिळ मल्लारी का समतुल्य है, जिसे देव की शोभायात्रा के आरम्भ में नागस्वरम् पर बजाया जाता है।

**बिरुद**—विष्णु के सभी स्तुतिपरक विशेषण बिरुद ही हैं। उनके बल, वीर्य, शक्ति लक्ष्मी, शङ्ख-चक्रादि चिह्नों का वर्णन किया गया है।

**पद**—भगवान् और भागवत (भक्त) के बीच नित्य सम्बन्ध की द्वितीय 'प्रचुरम्' (पद्य) में स्थापना की गई है। यों तो पूरा 'प्रबन्ध' ही पदात्मक है, पर इस अंश को अर्थ-विशेष का वाहक होने के कारण 'पद' कहा जा सकता है।

**तेनक**—'ते' और 'न' ये अक्षर, जो आज 'तोम्' 'नोम्' अथवा 'ता' 'नम्' में बदल गए हैं।

**पाट**—'ता तै' जैसे तालाक्षर, जिन्हें तमिळ में 'चोल्लु-कट्टु' कहा जाता है।

**ताल**—इलोट्टु (आज का आदि ताल) का प्रयोग होता है, जिसे 'कुलिट्-तालम्' (वाद्य) पर बजाया जाता है।

प्रथम दो पंक्तियाँ 'ध्रुव' बन जाती हैं; आरम्भ का 'पद' 'पल्लाण्डु' इस गीत का नाम ही बन गया है। दूसरा पद्य जिसमें चार पंक्तियाँ हैं, उद्ग्राह और आभोग का स्थान पाता है। यानी, चार में से पहली दो पंक्तियाँ उद्ग्राह और दूसरी दो आभोग बनती हैं। ध्यान देने की बात है कि ग्रन्थोक्त क्रम से तो उद्ग्राह पहले और 'ध्रुव' बाद में रहता है, किन्तु यहाँ पहले 'ध्रुव' और बाद में उद्ग्राह है। जयदेव की अष्टपदियों को गाते समय भी आज हम लोग 'ध्रुव' को पहले और उद्ग्राह को बाद में गाते हैं। यथा :—

ललित लवङ्गलता-परिशीलन-कोमल-मलय-समीरे ।
मधुकर-निकर-करम्बित-कोकिल-कूजित-कुञ्जकुटीरे ॥
विहरति हरिरिह सरस-वसन्ते ।
नृत्यति युवतिजनेन समं सखि ! विरहिजनस्य दुरन्ते ॥
॥ ध्रुव ॥

उड़ीसा का पारम्परिक गायक 'ललित' से गाना शुरू करता है—जो कि उद्ग्राह बनता है और फिर 'ध्रुव' को उठाता है। किन्तु उत्तर भारत में 'विहरति' से शुरू करके 'ध्रुव' को पहले लिया जाता है। वैसी ही स्थिति अरैय्यार परम्परा में दिखाई देती है। एक अन्तर है कि जयदेव की अष्टपदी में तो उद्ग्राह पहले और 'ध्रुव' बाद में है—गाते समय भले ही हम इस क्रम को उलट दें। किन्तु 'पल्लाण्डु' नामक प्रबन्ध में तो जिसे 'ध्रुव' बनाया जा रहा है वह पहले ही है, और जिसे उद्ग्राह कहा जा रहा है वह बाद में है। इससे ऐसा लगता है कि इस गीत में मूल कवि को उद्ग्राह शायद इष्ट ही नहीं रहा होगा। 'ध्रुव' का एक रूप, या हों कहे कि किसी एक कथ्य को पूरे गीत में बार-बार दोहराने की रीति इस प्रबन्ध में इस प्रकार दिखाई देती है कि प्रत्येक पद्य में 'पल्लाण्डु' अथवा 'पल्लाण्डे' कम से कम एक बार अवश्य आया है।

'ध्रुव' के अन्य कई प्रकार आळ्वारों की वाणी में मिलते हैं। उदाहरण के लिये—श्रीविष्णुचित्त का तृतीय 'प्रबन्ध' २१ पद्यों से बना है और प्रत्येक के अन्त में—'वन्दु काणीरे'—आता है, जिसका अर्थ है—'आ कर देखो!' केवल अन्तिम पद्य में फलश्रुति होने के कारण 'वन्दु काणीरे' नहीं आता है। इसी प्रकार चतुर्थ 'प्रबन्ध' में १० पद्य हैं जिनमें अन्तिम को छोड़ कर सब के अन्त में 'तालेलो' (—दौड़ आओ!) है। प्रत्येक पद्य के अन्त में 'ध्रुव' का सन्निवेश स्तोत्र-परम्परा में बहुधा मिलता है जैसे 'शिवापराधक्षमापन' में "क्षन्तव्यो मेऽपराधः शिव शिव शिव भोः श्रीमहादेव शम्भो !", देव्यपराधक्षमापन में "कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति", मधुराष्टक में "मधुराधिपतेरखिलं मधुरम्"—इत्यादि। ध्यान देने की बात है कि स्तोत्रों में जिस प्रकार प्रत्येक पद्य के अन्त में 'ध्रुव' के सदृश पदसन्निवेश मिलता है, उसी प्रकार इन तमिळ प्रबन्धों में भी अनेकानेक स्थलों पर ऐसी ही स्थिति मिलती है। सङ्गीतशास्त्र में जो प्रबन्ध निखर कर आया है, उसका पूर्वरूप इन सब में मिलता है। इसकी विस्तृत चर्चा ध्रुपद वार्षिकी के द्वितीय अङ्क में—"ध्रुवपद में ध्रुव" इस शीर्षक के लेख में की जा चुकी है। इन तमिळ प्रबन्धों से उस बात की पुष्टि ही होती है। इनका काल स्तोत्र साहित्य से बहुत पूर्व का है। इसलिये इन का महत्त्व अपूर्व है, अमूल्य है।

श्रीविष्णुचित्त के प्रथम 'प्रबन्ध' को गाने की जिस पद्धति की चर्चा हम कर चुके हैं, उसमें गीत के आरम्भ में ध्रुव को स्थान देना परकालीन गानपद्धति के प्रभाव का परिणाम है।

**दिव्य प्रबन्धम् की क्रमयोजना**

यह कहा जा चुका है कि श्रीनाथमुनि ने आळ्वारों की वाणी, जो कि प्राय: लुप्त हो चुकी थी, का पुनरुद्धार किया, न केवल साहित्य का, अपितु उसकी गेय और पाठ्य रीति का भी। ध्यान देने की बात है कि साहित्य का पुनरुद्धार जिस धरातल से होता है, उससे भिन्न धरातल से पाठ्य या गेय पद्धति का पुनरुद्धार होता है। कहने का तात्पर्य यह है कि साहित्य की सुरक्षा या यथा सम्भव अविकल रूप में उसका कालान्तर में प्राप्त होना बहुत कुछ सम्भव है, किन्तु गेय और पाठ्य प्रयोगात्मक होने के कारण उनका पुनरुद्धार जिस देश-काल में होता है, उसका प्रभाव अनिवार्य रहता है। इस सत्य की कुछ झलक हमने ऊपर तमिळ 'प्रवन्धों' की गेय पद्धति में पायी है। अब संक्षेप में साहित्यपक्ष के योजना-क्रम को समझ लेना प्रासङ्गिक होगा।

नवीं शताब्दी ईस्वी में श्री नाथमुनि ने जब आळ्वारों की वाणी का पुनरुद्धार किया, तब कुछ शताब्दियों का व्यवधान इस वाणी के प्रादुर्भाव और पुनरुद्धार के बीच अवश्य था। सभी आळ्वार एक साथ प्रादुर्भूत हुए होंगे यह भी नहीं कहा जा सकता। इसलिये सम्भावना यही है कि कम से कम ईसा की दूसरी शताब्दी से इस वाणी का प्रादुर्भाव आरम्भ हुआ होगा। किन्तु यह अनुमान-मात्र है, इससे बहुत पहले ही इस वाणी का प्रादुर्भाव हुआ हो तो कोई आश्चर्य नहीं।

देशभाषा तमिळ को भक्ति आन्दोलन के फलस्वरूप देवस्तुति का माध्यम बनाया गया। कई शताब्दियों बाद इस वाणी का जो संकलन या 'व्यास'—(वि+आस) हुआ, वह वेदों के आदर्श पर था। इस दिव्य वाणी के गायक ये १२ (या गोदादेवी को लेकर १३) ही रहे हों—यह आवश्यक नहीं, इससे अधिक ही रहे होंगे, किन्तु इतने ही इस संकलन के समय प्राप्त रहे होंगे।

यह संग्रह कुल चार हजार पद्यों का है, जिसकी अधिकांश इकाइयाँ दस-दस पद्यों की हैं। कई स्थलों पर दस की संख्या का व्यतिक्रम होने से पद्यों का मूल संख्याङ्कन सम नहीं रह पाया है। इस संकलन की 'प्रबन्ध' संज्ञा संगीत के 'प्रबन्ध' से प्रेरित रही होगी—ऐसा अनुमान किया जाता है। यदि यह सत्य हो तो मतङ्ग के बृहद्देशी के प्रबन्ध-निरूपण को कई शताब्दियों की पृष्ठभूमि प्राप्त हो जायेगी।

दिव्य प्रबन्धम् को वेद की कोटि में लाने का श्रेय श्रीरामानुजाचार्य को है, जोकि श्रीनाथमुनि के तीन सौ वर्ष बाद हुए। १२वीं शताब्दी में जहाँ श्री रामानुजाचार्य तमिळ प्रदेश में तमिळवेद की प्रतिष्ठा में संलग्न थे, वहीं महाराष्ट्र में उसी समय श्री ज्ञानेश्वर महाराज मराठी प्राकृत की प्रतिष्ठा में रत थे। श्रीरामानुजाचार्य ने दिव्य प्रबन्धम् के गान और पाठ की पद्धति दक्षिण के प्रत्येक मन्दिर में स्थापित की; और इस विशिष्ट कार्य के लिये उन्हें स्वयं दिव्यप्रबन्धम् में ही स्थान मिल गया। तिरुवरङ्कट्टमुतनार ने श्रीरामानुजाचार्य की प्रशस्ति में एक

सौ गीत लिखे, जिन्हें कि मन्दिर के एक शासनादेश द्वारा पाठ्य सामग्री के रूप में दिव्यप्रबन्धम् की तुल्यता दी गई।

दिव्य प्रबन्धम् के संगीतपक्ष के अध्ययन का यह केवल सूत्रपात है। आगामी अङ्कों में श्री श्रीरामभारती के सहयोग से इस अध्ययन को आगे बढ़ाने का हमारा सङ्कल्प है।

इन रचनाओं की छन्दोयोजना वार्णिक न होकर मात्रिक है, इस पक्ष का भी अध्ययन अपेक्षित है।

**कृतज्ञताप्रकाश**

इस लेख में श्री श्रीराम भारती (Programme executive) आकाशवाणी के अंग्रेजी ग्रन्थ—'The music of the Aḷwar Saints' की पाण्डुलिपि से यथेष्ट सहायता ली गई है। यह पाण्डुलिपि 'भरतनिधि' द्वारा सङ्कल्पित ग्रन्थमाला के अन्तर्गत प्रकाशन के लिये प्राप्त हुई है।

music for some of these texts and thus much water of *Mārga* and *Deśī* music must have flown through these texts.

The name prabandha for this compilation is notable. *Prabandha* stands both for a poetic composition like epic and for a musical composition in music; this word finds place in the Bṛhaddeśī of Mataṅga for the first time, in extant Sastraic literature. It could not definitely be said if Sri Nāthamuni had seen Bṛhaddeśī, but if the name Prabandham of his compilation has a musical bearing i. e. if these songs were already known as 'prabandha' in tradition, then the 'prabandha' described in Bṛhaddeśī gets a background of several centuries.

Sri Srirama Bharati, a disciple of Prof. V. V. Sodagopan has reconstructed the music for many of these texts, with the help of the Araiyar (guru) of the Narayana temple in Melkote. The author of this article has drawn upon the press copy of a book entitled 'The Music of the Aḷwar Saints' by Srirama Bharati, to be published by Bharata Nidhi in the near future. He has shown in this book that all the *aṅga-s* (component limbs) of 'prabandha' viz. *svara* (solfa syllables) *tāla*, *tena* (the syllables 'te' 'na') *pada* (meaningful text), and *pāṭa* (drum-syllables) and *biruda* (eulogistic epithets) are used in rendering the first 'prabandha' of Periāḷwār Viṣṇucitta known as 'Pallāṇḍu'; in fact *pada* and *biruda* are present in the verbal composition itself, *tāla* is present in the musical rendering and the other three viz-*svara*, *pāṭa* and *tena* are added in the musical rendering. One could not say whether the form of this musical rendering dates back to the time of Sri Nāthamuni. As regards the *dhātu-s* or sections, *dhruva*, *udgrāha* and *ābhoga* are present in the first prabandha referred to above, but all others have only two sections viz. *dhruva* and *ābhoga*.

The relevance of the Tamiḷ Divya Prabandham to the historical study of dhrupad lies in the fact that prabandha being the predecessor of dhrupad, has to be studied in all its regional varieties for enabling the study of dhrupad in a wider perspective.

Rāmānujāchārya (12th cent A. D.) gave the status of Veda to thss Tamil. Divya Prabandham and established the musical rendering and recitation of these texts in all Vaiṣṇava temples of the South.

# DHRUPAD : SWIMMING IN SOUND

HARRIOTTE HURRIE RANVIG

In the United states I have taught a number of courses on Hindustani music and introduction thereto.

I described svara, each svara in a Raga, as a space, a room. One can dwell in it, one can stroll through it, or one can dash through it, or avoid it altogether.

For western students of music, as was I 19 years ago, this point of view and way of experiencing notes is something quite different and much in contrast to the thick-layered texture of notes used in most western harmonic music.

Twenty years ago I was privileged to listen to Hindustani instrumental and vocal concerts at Wesleyan University in Middletown, Connecticut, U. S. A. The vocal concerts, khayal style only, interested me very much because I was already a vocalist in several western genres of music.

Those concerts and other commercial recordings brought by friends from India inspired me to travel to India expressly to begin my study of khyal vocal style.

After some months in India I had the good fortune to hear some Dhrupad performances, to study and to analyze the Dhrupad form in my music appreciation course at B. H. U.

After 19 years of periodic khayal vocal study plus history and theory study, I have had the opportunity to listen to perhaps two dozen concerts of Dhrupad and I have in my music collection half a dozen good Dhrupad recordings. Each time I listen to a Dhrupad vocal performance I am singularly struck by certain qualities unique to Dhrupad. Initially, notes are held for long periods. This permits the experience of dwelling in each interval of the Rāga. The strong sense of the movement in and through time, is relaxed in those long held notes of the initial *ālāp.* Throughout the alap, jor and jhala, there is no time-keeping instrument beyond the voice or melody instrument. For me this allows a more complete concentration on swara and Rāga 'chalan'. Then when the vocalist introduces a pulse in the *jor* section I experience it as a natural progression of rāga and rhythmic development. The use of the voice

ranges from the long, slow, clearly held tones to the fast driving vocal patterns used in the rhythmic sections of *jor* and *jhālā*. The steady gradual development of the Rāga transports one with it to and through the cross-rhythmic driving climax of the vocalist presenting and improvising on the composition with the counterpoint accompaniment provided by the accompanying pakhawaj drum. My mind engages more completely when I listen to Dhrupad. Consequently, I have a sense of having truly learned something and of having actually participated significantly.

The perception of music is clearly a personal individual experience. If one considers complex classical genres of music, the more knowledge and analysis one has, the deeper the enjoyment of the performance. This opinion arises out of my own experience of learning khayal and learning about other genres of Indian music.

Dhrupad intrigues me because its form is utterly different from khayal and resembles at least the alap, jor and jhala of sitar. The presentation of Dhrupad compositions with highly rhythmic and textually structured improvisation reminds me strongly of Karnatak vocal performances. I have wondered whether there is a clear historical link from one to the other. Trying to prove this connection is probably not possible but that is not relevant. We have the opportunity of seeing, observing one possibility of the evolution of musical forms.

This understanding or awareness is an educational experience.

The reader might well enquire of me, "Why are you not studying Dhrupad ?" I have reflected many times on that question. I was first exposed to khayal and heard many recordings and concerts of that style before I had the experience of listening to Dhrupad. I also felt that my voice would never be powerful enough to give the weight which is a feature of Dhrupad vocal performance. In closing I would like to express the sincere wish that the teaching, learning and performing of dhrupad may expand and thereby enrich many more individuals' lives both in India and abroad.

# ध्रुपद : स्वर में तैरना

## हेरियट ह्वारी रेन्विग

### (सम्पादिका-कृत सार-संक्षेप)

लेखिका का कहना है कि भारतीय संगीत में स्वर एक जगह, एक कमरे की तरह है, जिस में आप रह सकते हैं, गुज़र सकते हैं, टकरा सकते हैं या जिससे अछूते भी रह सकते हैं। पाश्चात्य संगीत के विद्यार्थी के लिये यह एक नया अनुभव है।

लेखिका को बीस वर्ष पहले सं० रा० अमेरिका में वेस्लीयन (मिडलटाउन, कनेक्टिकट) में भारतीय संगीत के गायन-वादन की महफ़िलें सुनने का अवसर मिला था। उनमें गायन केवल ख्याल का ही सुनने को मिला था। उससे वे अत्यन्त प्रभावित हुईं, क्योंकि पाश्चात्य संगीत की कई विधाओं का गायन वे करती आई थीं। ये महफ़िलों और कुछ व्यापारिक रिकॉर्ड सुनने के बाद आप को भारत आ कर ख्याल सीखने की प्रेरणा हुई। यहाँ आने के बाद आप को कुछ बार ध्रुपद सुनने का अवसर मिला, और काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में 'सङ्गीतास्वादन' (Music appreciation) पाठ्यक्रम के अन्तर्गत ध्रुपद का विश्लेषण समझने को मिला। १९ वर्षों तक बीच-बीच में ख्यालगायन का शिक्षण लेने और सङ्गीतशास्त्र का अध्ययन करने के दौरान आप को ध्रुपद की प्रायः बीस-एक महफ़िलें सुनने को मिलीं और प्रत्येक बार उसके कुछ विलक्षण गुणों से आप प्रभावित हुईं। ध्रुपद के आलाप के आरम्भ में स्वरों पर लम्बा ठहराव प्रत्येक स्वर के अन्तराल में विचरने का अवसर देता है। काल में, और काल में से गति का भाव इन लम्बे स्वरों के लगाव में शिथिल पड़ जाता है। आलाप, जोड़ और झाला में कोई भी ताल-वाद्य साथ नहीं देता; इस से स्वर पर और राग के चलन पर ध्यान केन्द्रित करने का अवसर मिलता है। आलाप के बाद जोड़ मे जब लयस्पन्द डाला जाता है, तब राग का एक स्वाभाविक विकास और लयात्मकता का आविर्भाव होता है। कण्ठ लम्बे, धीमे, स्पष्ट उच्चरित स्वरों से क्रमशः द्रुतगामी सञ्चारों की ओर बढ़ता है। इस के बाद गायक जब पखावज के साथ बन्दिश में 'उपज' करता है तब उस के और पखावज पर प्रस्तुत ताल के बीच 'काउन्टर प्वाँइन्ट' (ग्रहभेद) की सृष्टि होती है। इस श्रवण-प्रक्रिया में लेखिका को सघन भागीदारी का अनुभव होता है।

संगीत का श्रवण सर्वथा व्यक्तिगत अनुभव है। किसी भी संगीतविधा को सुनते समय मन में उस की जितनी गहरी विश्लेषणात्मक समझ होगी, उतना ही आनन्दग्रहण हो सकेगा—ऐसा लेखिका का अनुभव है।

सितार में भी ध्रुपद के सदृश ही आलाप-जोड़ झाला का दर्शन होता है, और ध्रुपद की बन्दिश की सुगठित और तालप्रधान 'उपज' में कर्णाटक सङ्गीत का सादृश्य दिखाई देता है।

**ध्रुपद में प्राचीन एवं अर्वाचीन का अनुपम संयोग**

वस्तुतः ध्रुपद का मूल उत्स ध्रुवागान में निहित बताया जाता है तथा विकास क्रम में इसका सम्बन्ध सालग सूड प्रबंध से जुड़ता है। दूसरी ओर विश्लेषण के आधार पर 'गांधर्व-गान' परंपरा में ध्रुपद गान के अन्तर्गत आता है। गांधर्व के सम्बन्ध में उसे अनादि संप्रदाय, नियत रूप से श्रेयस् (अदृष्ट फल) का देने वाला और गंधर्वों द्वारा प्रयुक्त कहा गया है तथा गान का लक्षण बताते हुए कहा गया है कि जो वाग्गेयकार द्वारा रचित हो, लक्षणों से युक्त हो, देशीरागादि में बद्ध हो तथा हृदय का रञ्जन करने वाला हो वही गान है। यह तो सहज ही समझा जा सकता है कि इन लक्षणों के आधार पर आज का हमारा संपूर्ण संगीत एक प्रकार से 'गान' के ही अन्तर्गत आयेगा। और तब, भला ध्रुपद उस परिधि से बाहर कैसे जायेगा ? हाँ, ध्रुपद में कुछ ऐसे विशेष तत्त्व अवश्य विद्यमान हैं जो प्रस्तुत प्रसंग में पृथक् रूप से विचार करने के लिए प्रेरित करते हैं।

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि ध्रुपद गायन, वादन एवं नृत्य तीनों से सम्बद्ध है। किन्तु तथ्य को संक्षेप में स्पष्ट करने के लिए यहाँ ध्रुपद की गायन शैली का ही ग्रहण किया जा रहा है। गायन को महत्त्व देने के पीछे एक औचित्य भी है। ध्रुपद के साथ वादन दो रूपों में होता है, एक तो गायन की संगति के रूप में दूसरा-ध्रुपद की स्वतंत्र अवतारणा के रूप में, किन्तु सामान्य रूप से गायन में प्रतिष्ठित शैली ही वादन में अंग के रूप में ग्रहण कर ली जाती है। दूसरे शब्दों में शैली की दृष्टि से ध्रुपद गायन का ही बिम्ब उसके वादन में होता है; ध्रुपद-नृत्य का उदाहरण इसलिए नहीं लिया जा सकता क्योंकि उसकी बहुत स्पष्ट परम्परा आज हमारे बीच नहीं है। ध्रुपद की गायन प्रस्तुति को मुख्यरूप से चार भागों में बाँटा जा सकता है। (१) नोम्-तोम् में आलाप (२) बन्दिश (पदरचना) की प्रस्तुति (३) लयकारी का काम (४) उपज। वस्तुतः आज हमारा संगीत रंजन-प्रधान हो गया है, किन्तु ध्रुपद के नोम्-तोम् आलाप तथा इसके पदभाग (बंदिश) में आज भी कुछ ऐसे सनातन तत्त्व निहित हैं जिनके आधार पर इसे अदृष्ट एवं श्रेयस् से जोड़ा जा सकता है।

'नोम्-तोम्' आलाप के मूल में दो धारणायें हैं। एक धारणा के अनुसार इसमें प्रयुक्त निरर्थक वर्णों का संबंध पूर्वरङ्ग में प्रयुक्त निर्गीतों (निरर्थक वर्णसमूह) से जोड़ा जाता है और वह स्पष्टरूप से गांधर्व के अन्तर्ङ्गत आता है। दूसरी धारणा के अनुसार यह समझा जाता है कि ये निरर्थक वर्णसमूह ओम्, त्वम् अनन्त हरि, हरि ओम् आदि ईश्वर वाचक शब्दों के विकृत रूप हैं. इस रूप में इनका सम्बन्ध प्रबन्ध के 'तेन' अङ्ग से जोड़ा जाता है ध्रुपद गायकों के बीच आजकल इस दूसरी मान्यता पर अधिक बल दिया जाता है। इसका अनुमान इसी से लगाया जा सकता है कि आज हमारे अधिकांश ध्रुपद गायक नोम्-तोम् आलाप में उपर्युक्त ईश्वर-वाची शब्दों का स्पष्टरूप से उच्चार करते हैं। अतः दूसरी धारणा के अनुसार भी

"नोम्-तोम्" आलाप को अदृष्ट से ही जोड़ा जा सकता है। इस प्रसंग में एक उल्लेखनीय तथ्य यह है कि ध्रुपदगायक कभी-कभी आलाप शैली में ही मंगलाचरण करते हुए ध्रुपद गायन का आरंभ करते हैं जो कि प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप से श्रेयस् एवं अदृष्ट से ही जुड़ा हुआ है।

ध्रुपद के पदभाग में 'दृष्ट-अदृष्ट' ये दोनों ही संभावनायें हो सकती हैं। यदि पद अध्यात्म-प्रधान अथवा भक्तिपरक है तो उसे अदृष्ट के अन्तर्गत एवं अन्यथा स्थितियों में दृष्ट के अन्तर्गत रखना पड़ेगा।

उपर्युक्त विश्लेषण से इस संभावना को पर्याप्त बल मिलता है कि ध्रुपद में गान्धर्व एवं गान इन दोनों के ही लक्षण विद्यमान हैं। इस रूप में यह आज भी प्राचीन से जुड़ा हुआ है।

वस्तुतः आज यदि ध्रुपद को लक्षणों से युक्त देशीरागादि में बद्ध वाग्गेयकार द्वारा रचित रंजक 'गीत', जैसा कि 'गान' के लिए कहा गया है, इतना ही मान लें तो भी एक बड़ी सीमा तक इसे प्राचीन से सम्बद्ध किया जा सकता है। ध्रुपद में अन्तर्निहित ऐसे अनेक तथ्य हैं जिनसे इस बात की पुष्टि की जा सकती है। वे हैं—ध्रुपद में राग के शुद्धतम रूप का प्रयोग; प्राचीन परंपरा के ही अनुरूप 'प्रबन्ध' के एक अंग 'तेन' के ही सदृश 'नोम-तोम्' का उच्चारण; ध्रुपद के स्थायी, अंतरा, संचारी तथा आभोग इन गेय खण्डों की प्रबन्ध की चार धातुओं-उद्ग्राह, मेलापक, ध्रुव एवं आभोग से किसी सीमा तक सम्बद्धता; ध्रुपद के गेय अंश अर्थात् नोम-तोम् आलाप, बन्दिश, लयकारी एवं उपज को क्रमशः प्राचीन परंपरा के रागालप्ति, गीत, लयवैचिध्य और भंजनी रूपकालप्ति के समकक्ष रखा जा सकता है; ध्रुपद-प्रस्तुति के प्रसंग में 'त्रिक की अवधारणा-अर्थात् ध्रुपद गायन, वादन, (वीणा) एवं मृदंग का संयोग' पहले भी आदर्शरूप में स्वीकार किया गया था और किसी न किसी रूप में उसकी वह गरिमा आज भी बनी हुई है; अन्य शैलियों की तुलना में ध्रुपद में पद पक्ष की प्रधानता काव्य एवं संगीत के पारस्परिक सम्बन्धों का एक ज्वलन्त संकेतक है और यह भी हमारी प्राचीन परम्परा के अनुरूप ही है। ध्रुपद के साथ सामान्यतया चौताल का ही प्रयोग होता है जो प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से हमारी प्राचीन आध्यात्मिक अवधारणा से ही जुड़ा हुआ है;[1] प्राचीन परंपरा की ही आधारशिला पर ध्रुपद के लिए आज भी संस्कृतनिष्ठ भाषा पर बल दिया जाता है।[2]

हमारे यहाँ प्राचीन काल से ही हर विद्या अथवा कला का चरम लक्ष्य चतुर्वर्ग प्रयोजन की सिद्धि रहा है। इस प्राचीन अवधारणा की अन्विति भी ध्रुपद में स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होती है। जिस आध्यात्मिक एवं लौकिक पक्ष का समन्वय ध्रुपद के उद्भव काल में था, लगभग वही स्थिति आज भी बनी हुई है।

१. द्र०—ध्रुपद वार्षिकी १९८८, पृ० ८३-८४।
२. द्र०—ध्रुपद वार्षिकी १९८८, पृ० ७७।

यह तो हम जानते ही हैं कि ध्रुपद-परम्परा के प्रचार-प्रसार का केन्द्रस्थल मन्दिर भी थे तथा राजदरबार भी, और तात्त्विक दृष्टि से आज भी इसकी लोकप्रियता इन्हीं दोनों रूपों में है। एक ओर हमारे देवालयों में तो यह परंपरा जीवित है ही, साथ ही धार्मिक एवं आध्यात्मिक अनुष्ठान के आयोजनों का शुभारंभ आज भी ध्रुपद गायन से ही करने पर बल दिया जाता है, दूसरी ओर संगीत के उन समारोहों में भी ध्रुपद के कार्यक्रम होते हैं जिनका लक्ष्य मूलतः लौकिक होता है।

इसमें सन्देह नहीं कि मूलरूप से ध्रुपद की प्राचीन से सम्बद्धता आज भी बनी हुई है, किन्तु देश-काल एवं जनरुचि भेद से ध्रुपद अपने को अर्वाचीन से पृथक् भी नहीं रख सका है और यह उसके गतिशील होने का ही परिचायक है। अर्वाचीन के प्रभाव में ही ध्रुपद के मूल ढाँचे एवं शैली में परिवर्तन तथा कुछ नियम-शैथिल्य भी हुए हैं। जैसे—बंदिश के स्वरूप का छोटा होकर स्थायी अन्तरे तक संकुचित हो जाना, वादन में स्वतंत्र रूप से (एकल रूप में) ध्रुपद शैली का प्रस्तुतीकरण, प्रस्तुतीकरण को रोचक बनाने की दृष्टि से कुछ नये प्रयोग, ध्रुपद-नृत्य की परंपरा का अलग-थलग पड़ जाना, ध्रुपद की संगति में मृदंग के स्थान पर कभी-कभी तबले से भी काम चला लेने की प्रवृत्ति आदि तथ्य ध्रुपद के अर्वाचीन भाव के ही द्योतक हैं।

उपर्युक्त तथ्यों से यह बात पूर्ण रूप से सिद्ध हो जाती है कि ध्रुपद में प्राचीन एवं अर्वाचीन का अनुपम संयोग है।

## ध्रुपद, रसाभिव्यक्ति का एक सशक्त प्रेरक स्रोत

यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि ध्रुपद गीत, वाद्य एवं नृत्य इन तीनों से जुड़ा हुआ है, परन्तु यह उसकी एक आदर्श अवस्था है। इस समुच्चयस्वरूपा प्रस्तुति में तो वैसे भी रसाभिव्यक्ति अथवा रससम्प्रेषण की कोई समस्या नहीं हो सकती, क्योंकि वहाँ तो गीत एवं नृत्य अर्थात् श्रव्य एवं दृश्य दोनों एक साथ मिलकर रसानुभूति कराते हैं। इसके अतिरिक्त ध्रुपद-गायन की स्वतंत्र प्रस्तुति के सम्बन्ध में विचार करें तो भी ज्ञात होगा कि पद-पक्ष की प्रधानता के कारण वहाँ भी रस-संप्रेषण की कोई ऐसी समस्या नहीं होती। पद (काव्य) का जो रस होता है, एक प्रकार से वही का वही संगीत के माध्यम से उत्कट होकर सम्प्रेषित हो जाता है। संभवतः ध्रुपद के साथ काव्य के इसी जुड़ाव के कारण यह भी कहा जाता है कि ध्रुपद सभी रसों (शृंगार आदि) में गाया जाता है।[1]

यह तो रही नृत्य एवं गीत (गायन) के परिप्रेक्ष्य में रसाभिव्यक्ति की बात, इस प्रसंग में ध्रुपद की शैलीगत चर्चा भी कम रोचक नहीं है। इसका महत्त्व इसलिए भी कुछ विशेष है क्योंकि यह गायन के ही साथ-साथ ध्रुपद अंग के वादन पर भी

---

१. संगीतबोध ११४ तथा ध्रुपद वार्षिकी १९८८, पृ० ७७-७८।

लागू होती है। आज जबकि वाद्य के माध्यम से ध्रुपद शैली के वादन की अवतारणा स्वतन्त्र रूप से भी होने लगी है, यह शैलीगत चर्चा कुछ अधिक प्रासंगिक होगी।

यह हम सभी जानते हैं कि संगीत जब किसी बाह्य सन्दर्भ से जुड़े बिना केवल स्वर एवं ताल तक ही सीमित रहता है तो वहाँ सामान्यतया शृंगार-करुण जैसे किसी स्पष्ट रस की अनुभूति नहीं हुआ करती। अपितु वह अनुभूति 'दीप्ति, द्रुति एवं प्रसाद' चित्त की इन तीन दशाओं के रूप में होती है; इसी रूप में संवेदनशील श्रोता रस का ग्रहण करता है। ध्रुपद शैली के प्रस्तुतीकरण में विलम्बित से आरम्भ करके धीरे-धीरे लय बढ़ाते हुए नोम्-तोम् शैली में आलाप की आकर्षक क्रिया धीरे-धीरे चित्त को दीप्ति की ओर ले जाती है और द्रुत जोड़-झाला की पराकाष्ठा के साथ चित्त भी दीप्ति की पराकाष्ठा तक पहुँच जाता है। तत्पश्चात् विलंबित मध्यलय में ध्रुपद की बंदिश का आरम्भ होता है और चित्त विश्रान्ति की स्थिति में पहुँचते हुए द्रुति और पुनः क्रमशः प्रसाद जैसी स्थिति का अनुभव करने लगता है।[1]

रसोद्रेक में ध्रुपद का लय-वैचित्र्य भी महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाता है। ध्रुपद शैली में प्रयुक्त २/३-३/२; ३/४-४/३; ४/५-५/४; २/७-७/२ तथा ऐसी अनेक जटिल लयकारियाँ, साथ ही उपज के काम एवं चमत्कारपूर्ण तिहाइयाँ रसिक श्रोता को मंत्रमुग्ध कर देती हैं।

रस के इस प्रसंग में ध्रुपद की बानियों की चर्चा भी किंचित् प्रासंगिक होगी। कुछ लोग गौडहार आदि ध्रुपद की चारों बानियों का सम्बन्ध स्वराश्रित शुद्धा आदि गीतियों से जोड़ते हुए इन भिन्न-भिन्न बानियों के भिन्न-भिन्न रस बताते हैं।[2] संभव है ध्रुपद के अन्तर्भूत रस के प्रसंग में चिन्तन की यह भी कोई परंपरा रही हो, किन्तु आज बानियों की अवधारणा एक प्रकार से समाप्तप्राय हो गयी है और वह पृथक् रूप से चिन्तन का विषय होगा। इसलिए सम्प्रति उस परिप्रेक्ष्य में कुछ विशेष नहीं कहा जा सकता।

### ख़यालशैली के गायक-वादकों के लिए ध्रुपद एक बड़ा मार्गदर्शक

आज हमारा शास्त्रीय संगीत ख्यालप्रधान हो गया है और इसमें भी सन्देह नहीं कि अपनी अन्यान्य विशेषताओं के कारण सम्प्रति यह वर्तमान में उत्तर भारतीय संगीत-परंपरा का पर्याय-सा बन गया है। इसमें कोई विवाद नहीं कि हर शैली अथवा विधा अपने विकसित रूप में स्वयं में 'विशिष्ट' होती है और इस प्रकार आज ख्याल शैली उसी विशिष्ट प्रतिष्ठा को प्राप्त है, किन्तु यह शैली ध्रुपद से जिस प्रकार प्रेरित रही है तथा उद्‌भव काल से लेकर आजतक ख़याल जगत्

१. द्र०—विवरणार्थ, भारतीय संगीत में ताल और रूप-विधान, २७६।

२. संगीत के घरानों की चर्चा, पृ० ३४।

में ध्रुपद को जो स्थान प्राप्त है उसे देखते हुए यह कहने में तनिक भी संकोच नहीं होता कि वह ख़्यालशैली के गायक-वादकों के लिए एक बड़ा मार्गदर्शक रहा है और आज भी है।

यह तो निर्विवाद सत्य है कि ख़्याल शैली का जन्म ध्रुपद के बाद का है। ध्रुपद का परवर्त्ती होने के कारण ख़्याल का इस शैली से किसी न किसी अंश तक प्रभावित होना तो सहज ही समझा जा सकता है। कुछ लोग तो ध्रुपद से ही ख़्याल का जन्म हुआ है, यहाँ तक मानते हैं।[१] संगीत के कुछ अन्य विचारक ध्रुपद से ख़्याल की सम्बद्धता इस रूप में प्रकट करते हैं कि ख़्याल ध्रुपदशैली की ही भावात्मक एवं कलात्मक प्रतिक्रिया है।[२] ध्रुपद से ख़्याल की यह सम्बद्धता तुलना में ख़्याल की अपूर्णता के कारण ही संभवतः मानी गई होगी। अभी पिछले एक-दो दशकों तक ख़्याल को लंगड़ा ध्रुपद और मुंडा (खण्डित) ध्रुपद की संज्ञा दी जाती रही है[3]। इस बात से यह भी आभासित होता है कि ध्रुपद शैली ख्याल की पूर्ववर्ती तो रही है, किन्तु साथ ही ख्याल के आविर्भाव के पूर्व संगीत-जगत् की प्रतिष्ठित एवं मानक शैली भी बन चुकी थी।

आज भी ध्रुपद शैली की जो विशेषताएँ 'लक्ष्य' में परिलक्षित होती हैं उन्हें देखते हुए भी ध्रुपद के उपर्युक्त वैशिष्ट्य की ही झलक मिलती है। स्वर एवं राग की शुद्धता एवं उनका अनुशासित प्रस्तुतीकरण, शब्दों का स्पष्ट उच्चारण एवं ताल-वैचित्र्य की जो पराकाष्ठा ध्रुपद में आज भी विद्यमान है, वह अनुकरण के ही योग्य है। इस बात के प्रमाण हैं कि ख्याल शैली के गायक-वादक के लिए ध्रुपद शैली का ज्ञान आवश्यक ही नहीं अपितु अनिवार्य समझा जाता रहा है[४]। आधुनिक युग के, पिछली पीढ़ी के संगीतकार भी इस बात को ज़ोर देकर कहा करते थे कि ख्याल ध्रुपद की नींव पर खड़ा है और रागस्वरूप तथा रागनियम के लिए ध्रुपद ही प्रमाण है।[५] कई प्रतिष्ठित गायक-वादक तो आज भी अपनी ख्याल शैली का सम्बन्ध ध्रुपद की बानियों से बताते हैं। जैसे—उस्ताद विलायत हुसैन खाँ की राय में उनके ख्याल में नौहारबानी समाविष्ट रही है।[६] आधुनिक युग के अनेक शीर्षस्थ ख्याल शैली के गायक-वादक अपनी ख्याल प्रस्तुति का आधार ध्रुपद को ही मानते थे और उसी के अनुरूप ख्याल शैली की साधना भी करते थे। ऐसे गायकों में उस्ताद अल्लादिया खाँ तथा फैयाज़ खाँ आदि तथा वादकों में उ० अलाउद्दीन खाँ, हाफिज अली खाँ, आशिक अली खाँ, दबीर खाँ आदि प्रमुख हैं। हम इस तथ्य से भी परिचित हैं कि संगीतो-

१. ध्वनि और संगीत पृ० २८७।

२. संगीत के घरानों की चर्चा पृ० ४९।

३. द्र०—ध्वनि और संगीत, पृ० २८७ तथा 'ध्रुपद : ए स्टडी आफ इट्स ओरिजिन' पुस्तक की भूमिका।

४. द्र०—ध्रुपद वार्षिकी १९८७ पृ० ११-१९।

५. द्र०—वही    ६. द्र०—वही पृ० ११

द्धारक विष्णुद्वय एवं संगीतमार्तण्ड पं० ओंकारनाथ नाथ ठाकुर प्रभृति संगीतज्ञ ख्याल के आधारस्तम्भ के रूप में ध्रुपद शिक्षा के प्रबल पक्षधर थे।

## ध्रुपद की ग्रन्थगत सामग्री भी हमारे लिए अत्यन्त मूल्यवान्

संगीत के लक्षणग्रन्थों में ध्रुपद की बहुमूल्य सामग्री बिखरी पड़ी है, जो मुख्यरूप से दो रूपों में उपलब्ध होती है। (१) विद्वानों द्वारा प्रस्तुत की गयी ध्रुपद की परिभाषाओं अथवा उसके लक्षण के रूप में (१) ध्रुपद की पद-रचनाओं के रूप में जो रागों के प्रसंग में उदाहरण-स्वरूप दी गई हैं।[1]

(१) 'ध्रुपदवार्षिकी १९८८' के अंतंगत ध्रुपद लक्षण के परिप्रेक्ष्य में एक रोचक एवं महत्त्वपूर्ण चर्चा की गयी है। वहाँ 'ध्रुपद के लक्षण से संबद्ध कुछ वचन' शीर्षक से यह स्पष्ट किया गया है कि ध्रुपद की कोई भी परिभाषा पूर्ण नहीं है। वस्तुतः पं० भावभट्ट ने ध्रुपद को उसके व्यापक परिप्रेक्ष्य में देखने का प्रयास किया है। किन्तु उनके द्वारा दिया हुआ ध्रुपद का लक्षण भी कुछ अंग में अपूर्ण ही है। कहना यह है कि किसी भी ग्रन्थकार की परिभाषा के पूर्ण न होने के कारण तथा प्रायः हर परिभाषा में कोई न कोई नया तथ्य जुड़ जाने के कारण ध्रुपदविषयक ये सभी वचन महत्त्व के हो जाते हैं, क्योंकि इन सभी के संयोजन से अव्याप्ति दोष से रहित ध्रुपद का एक पूर्ण लक्षण बनाया जा सकता है। यह हमारे लक्षण ग्रन्थों का ही परिणाम है कि आज हम ध्रुपद के सम्पूर्ण स्वरूप के बारे में इतना कुछ जान सके हैं। इन लक्षण-ग्रन्थों की इस उपलब्धि के परिणामस्वरूप एक ओर जहाँ हम ध्रुपद की भाषा, तुक, धातु (खण्ड), वर्ण्य विषय, रस, छन्द आदि से परिचित हो चुके हैं, वहीं इनके आधार पर यह निष्कर्ष निकालने में भी सक्षम हो चुके हैं कि किस युग में ध्रुपद के किस पक्ष पर विशेष बल दिया जाता था अथवा किस युग में ध्रुपद का कौन सा पक्ष कमजोर था।

(२) संगीत-लक्षण-ग्रन्थों में ध्रुपद की पद—रचनाओं के जो उदाहरण प्राप्त होते हैं, उनसे सर्वप्रथम तो यह ज्ञात हो जाता है कि इन रचनाओं का वास्तविक स्वरूप क्या था, इन ध्रुपद रचनाओं की भाषा, वर्ण्यविषय, रस एवं छंद योजना आदि क्या थी तथा कालान्तर में उनके स्वरूप में क्या-क्या परिवर्तन होते गये। साथ ही परिवर्तनों के बावजूद इनमें कौन से तत्त्व ऐसे भी थे जो सातत्य के रूप में सदा अपरिवर्तनीय रहे। इन रचनाओं के अवलोकन से इस तथ्य पर भी प्रकाश पड़ता हैं कि ध्रुपद के दिये हुए लक्षणों की कसौटी पर ये रचनाएँ कहाँ तक खरी उतरती हैं। ध्रुपदरचनाओं के माध्यम से संगीतशास्त्र के अनेक गूढ़ रहस्यों के

---

१. द्र०—ध्रुपद वार्षिकी १९८६, भावभट्ट के परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत किया गया चिन्तन और उसके प्रासंगिक अंश तथा विस्तृत विवरण के लिए शोध प्रबंध-"भावभट्ट के ग्रन्थों का आलोचनात्मक अध्ययन" पृ० २१३-२१४। (अप्रकाशित)

उद्घाटन एवं उनके स्पष्टीकरण में पर्याप्त सहायता मिलती है। ध्रुपदकार और आश्रयदाता के परिप्रेक्ष्य में किया गया इन ध्रुपद रचनाओं का अध्ययन भी बड़े महत्त्व का है। इस आधार पर इन रचनाओं को मुख्य चार वर्गों में बाँटा जा सकता है। द्र०–ध्रुपद वार्षिकी १९८७, पृ० ८५-८७, वहाँ यह दर्शाया गया है ऐसी अनेक ध्रुपद रचनाऐं हैं जिनमें आश्रयदाता और ध्रुपदकार की छाप दी हुई है। इससे एक तो यह ज्ञात हो जाता है कि अमुक ध्रुपदकार का आश्रयदाता कौन था और अदनुसार ही उसका जीवन-काल क्या रहा होगा। रचनाकार के काल-निर्धारण, ध्रुपदकार से जुड़ी उसकी रचनाशैली का ज्ञान तथा उसी के आधार पर युग विशेष की भी रचनाशैली का अनुमान हो जाता है। इसी प्रकार रागों के परिप्रेक्ष्य में किये गये अध्ययन के परिणाम-स्वरूप भी कई महत्त्वपूर्ण तथ्यों का रहस्योद्घाटन होता है। जैसे–किस राग में सर्वाधिक ध्रुपद रचनाँए प्राप्त होती हैं, किस राग में कम रचनाऐं प्राप्त हैं तथा कुछ ऐसे भी राग हैं जिनमें ध्रुपद रचनाएँ मिलती ही नहीं। इसके आधार पर राग-विषयक अनेक महत्त्वपूर्ण तथ्यों एवं निष्कर्षों तक पहुँचा जा सकता है। (उपर्युक्त तथ्यों की पुष्टि के लिए द्र०-ध्रुपदवार्षिकी १९८६–१९८९ तक के प्रासंगिक लेख)

वस्तुतः ध्रुपद की परिभाषाओं तथा ध्रुपद की पद-रचनाओं का पृथक्-पृथक् तो महत्त्व है ही, इनके समन्वित विश्लेषण से भी सांगीतिक महत्त्व के अनेक तथ्यों का रहस्योद्घाटन होता है।[1]

ध्रुपदरचनाओं के सम्बन्ध में एक उल्लखनीय बात यह है कि ये संगीतिक महत्त्व की तो हैं ही, साथ ही साहित्य, भाषा, इतिहास आदि के अध्ययन में भी इनकी परम उपयोगिता है।

**संगीत के शिक्षण में ध्रुपद का अप्रतिम योगदान–**

ध्रुपद के उपर्युक्त स्वरूप को देखते हुए सहज ही समझा जा सकता है कि संगीत के पठन–पाठन मे भी ध्रुपद कितना सहायक सिद्ध हो सकता है। यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि आज हमारा संगीत ख्याल प्रधान हो गया है और उस परिप्रेक्ष्य में ध्रुपद का क्या महत्त्व है, किन्तु देखा जाय तो ध्रुपद अकेली एक ऐसी परंपरा है जिसके 'संपूर्ण स्वरूप के' द्वारा संगीत की प्रत्येक शाखा का विद्यार्थी अपने को लाभान्वित कर सकता है। संभवतः संगीत का ऐसा कोई पक्ष नहीं है जो ध्रुपद के त्रिकद्वय अर्थात् *(i)* गीत वाद्य-नृत्य तथा (ii) स्वर-ताल-पद की समुच्चयात्मक परिधि में न आ जाता हो।

यद्यपि यहाँ अन्यान्य प्रसंगों में ध्रुपद के अनेक पहलुओं पर प्रकाश डाला

---

१. द०—ध्रुपद वार्षिकी १९८६, ध्रुपद लक्षण एवं उदाहरण का ताल-मेल पृ० ८९।

जा चुका है और वे सभी संगीत-शिक्षण में किसी न किसी रूप में लाभदायक हैं, किन्तु उन सभी की चर्चा करना एक प्रकार से पुनरावृत्ति ही होगी। अतः यहाँ उदाहरण-स्वरूप एक-दो बिन्दुओं की ही चर्चा की जा रही है।

ध्रुपद शैली के माध्यम से श्रुतियों के सूक्ष्मातिसूक्ष्म प्रयोग का ज्ञान सरलता से कराया जा सकता है क्योंकि ध्रुपद शैली से जुड़े हमारे बीच आज भी ऐसे कलाकार हैं जो बाईस श्रुतियों से एक पग आगे बढ़कर अर्थात् एक सप्तक में बाईस से भी अधिक श्रुतियों का दिग्दर्शन बड़ी कुशलता एवं सहजता से कर लेते हैं।[1] अपने इसी अभ्यास के आधार पर रागों में प्रयुक्त होने वाले सूक्ष्म श्रुतिभेद के स्वरों का प्रयोग भी वे सरलता एवं सहजता से करते हैं। विद्यार्थी को इन तकनीकों का प्रत्यक्षात्मक ज्ञान ध्रुपद गायक-वादकों से मिल सकता है। इसी प्रकार ऐसे अनेक संगीत विषयक तथ्यों का ज्ञान जो गीत-वाद्य-नृत्य अथवा स्वर-ताल-पद से संबंधित हैं, ध्रुपद के माध्यम से भली भाँति कराया जा सकता है। संगीत-शास्त्रीय कुछ गूढ़ रहस्यों का ज्ञान भी ध्रुपद के माध्यम से विद्यार्थियों को कराया जा सकता है। जैसे—ध्रुपद शैली में आरंभ से ही सम्बद्ध गात्र एवं दारवी वीणा के प्रयोग के आधार पर दोनों की ध्वनिगत विशेषताओं की समानता का परिचय तथा उसी क्रम में मींड, गमक आदि विशेष क्रियाओं सहित शरीर के नाभि आदि स्थानों से ध्वनियों की उत्पत्ति का ज्ञान; ताल एवं छंद की साहित्यिक-सांगीतिक तथा दार्शनिक व्याख्या से परिचय। जैसा कि पहले ही कहा जा चुका है, ध्रुपद के प्रसंग में कहीं लक्षण में तो कहीं ध्रुपद की पद-रचनाओं में संगीत-शास्त्र-सम्बन्धी अनेक महत्त्वपूर्ण विवेचन प्राप्त होते हैं।

अपनी प्राचीन परंपरा की पहचान तथा विद्यार्थिओं में उसके प्रति श्रद्धा का भाव जगाने का कार्य आज हमारी एक बड़ी आवश्यकता है। साथ ही यह कहने की आवश्यकता नहीं की संगीत के विद्यार्थी के लिए इसका महत्त्व कुछ और ही बढ़ जाता है। प्राचीन से सहज सम्बद्धता तथा स्वरूप में अनुशासनबद्धता की अन्विति के कारण इस रूप में भी ध्रुपद की उपयोगिता निर्विवाद है।

**उपसंहार रूप में**

ध्रुपद को एक संपूर्ण परंपरा के रुप में उसका परिचय देते हुए, उसी क्रम में प्राचीन एवं अर्वाचीन रसाभिव्यक्ति, ख्याल शैली एवं ध्रुपद की ग्रन्थगत सामग्री तथा संगीत शिक्षण एवं ध्रुपद इत्यादि प्रसंगों को ग्रहण करते हुए जो विवेचन प्रस्तुत किया गया, उसे देखते हुए ध्रुपद को संगीत जगत् का प्रकाशस्तम्भ कहना सर्वथा उचित होगा। ध्रुपद अपने सम्पूर्ण परिप्रेक्ष्य में किसी न किसी रूप में प्रयोक्ता, श्रोता, विद्यार्थी, शोधार्थी, आदि सभी के लिए महत्त्वपूर्ण एवं मूल्यवान् है।

---

१. द्र०—ध्रुपद वार्षिकी १९८६, ९१-९४।

सम्पूर्ण एवं अखण्ड की अवधारणा भारतीय चिन्तन-परंपरा का मूल है। कला के सन्दर्भ में भी व्याख्याकारों ने इसी चिन्तन धारा का समर्थन किया है और उस रूप में ध्रुपद को विलक्षण की कोटि में ही रखना पड़ेगा।

## सहायक ग्रन्थ-सूची

खुसरो, तानसेन तथा अन्य कलाकार, ले० सुलोचना अजुर्वेदी तथा आचार्य बृहस्पति, राजकमल प्रकाशन, प्रथम संस्करण, १९७६।

ध्रुपद और उसका विकास, ले० डॉ० कैलाशचन्द्र देव बृहस्पति, विहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, प्रथम संस्करण, १९७६।

ध्रुपद वार्षिकी १९८६ से १९८९ के सभी अंक, संपादिका प्रो० प्रेमलता शर्मा।

ध्वनि और संगीत, ले० प्रो० ललित किशोर सिंह, भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन, चतुर्थ संस्करण, १९७७।

नाट्यशास्त्र २८ वाँ अध्याय (स्वराध्याय)—भरतमुनि प्रणीत, भाष्य एवं टीकाकार आचार्य बृहस्पति, बृहस्पति पब्लिकेशन, नई दिल्ली, प्रथम संस्करण १९८६

भारतीय संगीत में ताल और रूप-विधान, ले० डॉ० सुभद्रा चौधरी, कृष्णा ब्रदर्स अजमेर, प्रथम संस्करण १९८४।

शोध प्रबंध-'भावभट्ट के ग्रन्थों का आलोचनात्मक अध्ययन उनके रागवर्गीकरण पर एक विशेष दृष्टि', शोधकर्त्ता-आदिनाथ उपाध्याय (अप्रकाशित)।

संगीत के घरानों की चर्चा, ले० डॉ० सुशील कुमार चौबे, उत्तर प्रदेश हिन्दी संस्थान, लखनऊ (उ० प्र०) द्वितीय संस्करण, १९८४।

संगीत-बोध, ले० डॉ० शरच्चन्द्र श्रीधर परांजपे, मध्य प्रदेश हिन्दी ग्रन्थ अकादमी, भोपाल, तृतीय संस्करण, १९८६।

संगीतरत्नाकर चारों भाग, अड्यार संस्करण।

DHRUPAD : A study of its origin, historical development, structure and present state, Dr. Indurama Srivastava.

# Dhrupad : The Beacon of Indian Music

ADINATH UPADHYAYA

**(Editor's Summary)**

The author has tried to highlight Dhrupad as the beacon of Indian music by reviewing the main points of its comprehensive nature reflected in its direct relationship to song, instruments and dance, the full scope provided to svara, tāla and pada (word), the strength of its structure and stylistic distinction.

He has arranged his observations under the following headings—

1. Dhrupad, a complete or total tradition of music.
2. The blending of the old and the new.
3. Dhrupad, a powerful source or medium of the delineation of Rasa.
4. Dhrupad, a guide for musicians of the Khyal form.
5. The value of written material about Dhrupad.
6. The important place of Dhrupad in music education.

A bibliography is appended to the article.

# THE VERBAL CONTENT OF DHRUPAD SONGS FROM THE EARLIEST COLLECTIONS

## I. The *Hazar Dhrupad* or *Sahasras*, a collection of 1004 *dhrupads* attributed to Nāyak Bakhśū[1]

FRANCOISE DELVOYE 'NALINI'

### *A. Introduction*

The present paper is the first of a series of studies in the verbal content of Dhrupad songs, selected from some of the earliest collections known today; based on the analysis of song-texts from either unpublished manuscripts or from the available editions of manuscript sources, these papers will be documented with quotations from the relevant Persian texts on music and references to the research-studies already published on the subject.[2]

As the literature in English on this aspect of vocal art-music is rather scanty, we intend to provide readers not familiar with Hindi nor the vernacular languages used in song-texts, with a more thorough documentation highlighing the literary value of Dhrupad songs.

---

1. See *Sahasarasa, Nāyak Bakhśū ke dhrupadoṁ ka saṅgrah*, edited by Prem Lata Sharma, New Delhi, 1972 (abbreviated *Sah*); P. L. Sharma, 'Sahasarasa (a compilation of Dhrupad texts ascribed to Bakhshoo), Synopsis of a Treatise' in *Indian Music Journal*, vol. VIII-IX-X, Nos 15 to 2o, Madras, 1972, '73, '74 : 41-48 (abbreviated PLS/*IMJ*).
2. For a presentation and bibliography on Dhrupad song-texts, see I. Srivastava, *Dhrupada, A Study of its Origin, Historical Developmont, Structure and Present State*, Delhi, 1980 (abbreviated SRI); S. Chaudhari, 'Dhrupad ke 'pad'-pakṣa kā adyatan adhyayan : cune hue kāryoṁ kī samīkṣā' in *DA* 86 : 20-33; English summary by the editor : 34-35; F. DELVOYE 'Nalini', 'Sources of Material for Critical Studies in Dhrupad Song-Texts' in *DA* 87 : 33-60; Hindi summary by the editor : 61-70; same author, 'Problems and Prospects of Critical Studies of Lyrical Texts', in S. Chaudhary, ed., *Problems and Areas of Research in Music* (*Saṅgīta meṁ anusandhān kī samasyāeṁ aur kṣetra*, Ajmer, 1988 : 149-180; for bibliographical references, see F. DELVOYE 'Nalini', 'Bibliography on Dhrupad', (I) in *DA* 86 : 95-115; (II) in *DA* 87 : 119-121; (III) in *DA* 88 : 98-102; (IV) in *DA* 89 : 105-107.

*The qualities of a good poet-composer (vāggeyakāra) : from Prabandha to Dhrupad*

All previous studies in Dhrupad songs did stress the need for further research on the verbal content of those lyrical compositions taken as poetical works; however the analysis of poetico-musical works (*gey pad*) composed in the various genres of art-music which are not poems set to music should always take into consideration the basic aesthetic concept underlying their creation. The qualities required by the poet-composer (*vāggeyakāra*) as exposed in the XIIIth century Sanskrit treatise *Saṅgītaratnākara* of Śārṅgadeva, were still relevant for the later poet-composers in vernacular languages, like Nāyak Bakhśū, Tānsen, Nāyak Gopal, Ibrāhim Ādil Shāh, Bāz Bahādur and many others. In its definition (*lakṣaṇa*) of the best *vāggeyakāra*, i. e. 'the one who composes the verbal as well as the tonal-rhythmic structure of the song', Śārṅgadeva writes :

> The best *vāggeyakāra* is (possessed) of these exceliences; a thorough knowledge of grammar, proficiency in lexicography, knowledge of prosody (lit. differentiating among the various meters), proficiency in the use of (different) figures of speech, comprehension of aesthetic delight (*rasa*) as related to (different) emotive states of being (*bhāva*), intelligent familiarity with local custom, knowledge of many languages, proficiency in the scientific theories of fine arts, expert knowledge of the three musical arts, a lovely tone-quality, good knowledge of *laya* (tempo), *tāla* (musical time) and *kalā*, discrimination of different intonations, a versatile genius, a beautiful musical rendering, acquaintance with regional (*deśi*) *rāga-s*, cleverness in conversation for victory in debates, freedom from like and dislike, aesthetic sensitivity, a sense of propriety in expression and new melodic forms, knowledge of another's mind, maturity in the understanding of different (varieties of) *prabandha-s*, the ability to compose songs at short notice, the expert knowledge of composing different verbal structures for particular melodic forms, maturity in producing *gamaka-s* (shakes and graces) pervading the three registers, proficiency[3] in (the presentation of) different (forms of) *ālāpa* and attention. (3-9)

3. See Śārṅgadeva, *Saṅgītaratnākara*, Chapter III, *Prakīrṇakādhyāya* (Miscellaneous Topics) : vv 3-9, text and English translation with comments and notes, in *Saṅgīta Ratnākara of Śārṅgadeva*, Chapter II-IV, translated by R. K. Shringy, under the supervision of P. L. Sharma, vol. II, new Delhi, 1989 : 146-148.

This definition of a "good master composer" by Śārṅgadeva is worth being fully quoted in the context of Dhrupad songs, as their creators show a great familiarity with this Sanskrit treatise, which they often refer to in their Dhrupad song-texts as "*Saptādhyāyī*", i.e. the 'seven chaptered' one, viz. the *Saṅgītaratnākara* on the analogy of the *Aṣṭādhyāyī* of Pāṇini. As recent studies in the origin of Dhrupad show, this kind of lyrical composition in vernacular languages, mostly *madhya-deśīya*, meant for the Braj language, was very close to some later varieties of the Sanskrit *prabandhas*;[4] thence the poet-composers of Rājā Mān Singh Tomar's court, who were the first to popularise that new variety of lyrics, were obviously brought up in the musical system prevalent in their time.

*The thematic range of Dhrupad songs*

In recent studies on the verbal content of Dhrupad, a stress was made on the wide thematic range of song-texts found in early manuscript collections of the 16th and 17th centuries.[5] This contradicted most of the secondary writings on Indian music of the 20th century and the general opinion about the mainly religious subjects dealt with in Dhrupad songs. Persian writers on Indian music often describe the various song-forms composed in different vernacular languages, which they mostly describe from the textual point of view, with a few remarks on their language, their thought-content and the region and context in which they were sung.[6] These comments are worth noticing as they indicate the familiarity of the Persian writers with the texts of the Dhrupad songs performed in the Mughal court, which implies a fair knowledge, not only of the local language in which they were composed, but also a good appreciation of Indian literary traditions and the Hindu background underlying most of the lyrical poetry, from the Sanskrit poetry (*kāvya*) closely related to the treatises on rhetorics and figures of speech (*alaṁkāra śāstra*), the Prakrit and Apabhramsa texts belonging to various

---

4. See SRI : 6-19; M. Lath, 'Dhrupad kā itihās : ek naī dṛṣṭi kā āgrah' in *DA* 87 : 16-27; English summary : 28-32; *Journal of the Sangeet Research Academy*, vol. IV, N⁰ 1, April 1983 (Papers of the S.R.A. Seminar 'Prabandha and Dhrupada', Jan. 1983, by various contributors).
5. See SRI : 27-46; F. Delvoye, *op. cit. DA* 87 : 38-39.
6. See a general introduction to Persian sources on Dhrupad in F. Delvoye, *op. cit. DA* 87 : 34-35, for bibliographical references, *DA* 86 : 103-106; a more systematical cataloguing of the Persian sources on Indian music has been undertaken in collaboration with Shahab Sarmadee.

literary genres, down to the vernacular epic and romance works composed in Northern India from the 13th century onwards.

One of the most controversial aspects of the thought-content of Dhrupad songs and song-texts in general, is its appreciation from either a religious or a secular point of view. All medieval poetry composed in Braj by authors like Keśav-dās (born c. 1555) who was the court-poet of Orcha and later was patronised by Jahāngīr, is reflecting this 'double-entendre'. Hindi court-poets,[7] and particularly, those employed in the Mughal courts, generally superposed the conventional concept of the literary 'hero' and 'heroine' of the *Nāyaka-Nāyikā-Bheda* trend of Sanskrit literature and 'revival' of Kṛṣṇa and Rādhā, so popular in Braj literature, to the characters of Kṛṣṇa Bhakti in the 16th century.[8] That kind of poetry could be appreciated at various levels by a wide audience of popular as well as aristocratic background, and it applies to Dhrupad as well, "liked by the mass and admired by the elite", as per Abū'l Fażl's saying.[9]

The understanding of the religious or secular significance of Dhrupad, as well as the appreciation of its own poetical value is left to the audience, acoording to its religious and cultural background. Imagery, metaphors and similes used in vernacular lyrics and in Dhrupad songs too, are well dipped into Indian culture, including folklore; thence its lasting popularity with the Muslim aristocratic circles of highbrow Persian background, more acquainted to 'the rose and the nightingale' simile than to the cuckoo's (*papīhā*) love in separation (*virah*), speaks for itself !

*B. The Hazar Dhurpad or Sahasras, a collection of* 1004 *dhrupads attributed to Nāyak Bakhśū.*

Among the earliest collections of Dhrupad songs, the *Hazar Dhurpad* or *Sahasras* attributed to Nāyak Bakhśū is one of the most authentic sources and a remarkable example of the literary excellence of Dhrupad and of its appreciation by the Muslim rulers of medieval

7. See R. S. McGregor, *Hindi Literature from its Beginning to the Nineteenth Century*, Wiesbaden, 1984 : 126-129 and his bibliography on Keśav-dās.
8. See R. S. McGregor, *op. cit.* : 119-122; S. P. Agravāl, *Akbari dabrār ke hindī kavi*, Lucknow, 1950; C. R. Naik, *ᶜAbdu'r Raḥīm Khān-i-Khānān and his Literary Circle*', Ahmedabad, 1966.
9. Abū'l Fażl ᶜAllāmī, *A'in-i Akbari*, ed. 2 vols. by H. Blochmann, (Bibliotheca Indica), Calcutta, 1867-1877; English translation courtesy Shahab Sarmadee.

India. Nāyak Bakhṣū to whom the 1004 compositions of the *Sahasras* are ascribed, was a famous musician of the court of Rājā Mān Singh Tomar, king of Gwalior (r. 1486-1516), the first known patron of the Dhrupad genre of vocal music.

*The Persian sources on Nāyak Bakhśū.*

(1) Abū'l Fazl's *Ā'in-i Ākbari* (1595-1596)

Nothing much is known about Nāyak Bakhśū from contemporary sources, and Abū'l Fazl seems to be one of the first Persian writers mentioning his name, in the chapter on music of his *Ā'īn-i Akbarī*, "The Institutes of Akbar" (1595-1596).[10] Among the *Desī* kinds of songs, (i. e. of a particular region) Abū'l Fazl mentioned "Dhurpad, the great song-form (*naghma-i buzurg*) of the capital-town of Agra, Gwāliyar, Bārī and their immediate neighbourhood. When Mān Singh Rājā of Gwāliyar ruled, such marvels of the Universe as Nāyak Bakhshū, Machchū and Bhinnū were there to assist him, and make this song-type, this style of singing liked by the masses and admired by the elite"[11] Abū'l Fazl added that on Rājā Mān Singh Tomar's death, "Bakhśū and Macchu passed into the service of Sulṭān Maḥmud of Gujarāt, where this new style came into universal favour"[12] Then Abū'l Fazl would describe Dhrupad, without any further mention of Nāyak Bakhśū.

Afterwards, it seems there was no record in Persian about Nāyak Bakhśū, till the time the *dhrupads* attributed to him were compiled under the orders of the Mughal Emperor Shāh Jahān (r. 1627-1658). Contemporary Persian sources on Shāh Jahān mentioned many good Dhrupad composers and singers of his court, like L'al Khān Kalāvant who was bestowed the title of 'Gun Samundar', "Ocean of Proficiency" by the Emperor (1637), which his son Khuś Ḥāl Khān inherited in 1654. Among Shāh Jahān's court musicians, there were also some Ṣūfī Shaikhs.[13].

---

10. *Idem*; English translation, vol. III by H. S. Jarrett, Calcutta, 1893-96; 3rd ed, New Delhi, 1978; chapter on Music : 260-273.
11. English translation courtesy Shahab Sarmadee.
12. English translation by H. S. Jarrett, *op. cit.* : 266.
13. For bibliographical references to the royal paronage to music, see F. Delvoye, *op. cit. DA* 87 : note 7 p 53; more relevant to Shāh Jahān's time, see A. Halim, 'Music and musicians of the court of Shāh Jahān' in *Islamic Culture*, XIX (4), Oct. 1945 : 354-360 and Dh. Bhanu, 'Promotion of music by the Turco-Afghan rulers of India', in *Islamic Culture*, XIX, Jan. 1955 ; 9-31.

(2) ʿAbd al-Ḥamīd Lāhaurī's *Pādshāh Nāma* (1627-1647)

One of the most important Persian texts attesting Shāh Jahān's knowledge and appreciation of vocal music is the *Pādshāh Nāma*, (the History of the Emperor, i.e. Shāh Jahān), written from 1629 to 1650; ʿAbd al-Ḥamīd Lāhaurī wrote the first two volumes, covering the years 1627 to 1647.[14] This text, commissioned by the Emperor himself, is important for the history of Indian music; its writer mentioned a number of musicians and poet-composers, starting with Amīr Khusrau. The passage on Dhrupad and Nāyak Bakhṣū is worth being quoted here, in Shahab Sarmadee's English translation :

> "Afterwards (i.e. after Amīr Khusrau) Rājā Mān Tomar, who held the fort of Gwalior, had a thorough knowledge of all the subtleties and intricacies of *Hindustānī rāgas* and compositions. He brought about a new form, with a new meaning, in the language of Gwalior; so that it may be commonly and popularly practised by all.
>
> "A form of this composition in which the praises of Kishun (i.e. Krishna), a Hindu god, are sung, or in which other gods or the people in authority are praised, or of which the theme happens to be the passion of love, came to be known as *Bishunpad*.
>
> "Likewise, there have been such forms as *Stuti* and Dhurpad.
>
> "Dhurpad has been (to a large extant) the creation of Nāyak Bakhṣū the protégé of Rājā Mān. The said Nāyak perfected this musical form through his compositions (*taṣnīfāt*), adorned with colourful thoughts, fluent expression, newly designed melodies and delicious innovations. His renown spread far and wide. The reach of his voice was such that hardly could any of living exponents of this art stand up to him. Even if two best practised voices tried in unison, they could not compete with him; certainly the Nāyak's voice was self-sufficient in every way. It happened to be so powerful that even the highest possible note, called *ṭīp* in Hindustānī, was within his easy reach.
>
> "He used to perform these flourishes in a way that the most exacting musicologists of the time burst out in applause and were touched beyond words...... (Sometimes) he played on *pakhāwaj* as he sang. And in Ālāp which forms the prelude to a Dhurpad performance, he was un-excelled."

---

14. ʿAbd al-Ḥamīd, Lāhaurī, *Pādshāh Nāma*, ed. Maulavis Kabīr al-din Aḥmad and ʿAbd al-Rahīm, 2 vols (Bibliothica Indica), Calcutta, 1866-72.

"After Rājā Mān's demise, he remained for sometimes with his son Bikarmājīt, but when the fort of Gwalior fell off from his possessions, the Nāyak went to Rājā Kīrat, the ruler of Kāliñjar. There he lived for some time in peace. Eventually Sulṭān Bahādur Gujrātī, on hearing of the rare talents of Nāyak Bakhśū, wrote to Rājā Kīrat requesting him to persuade the Nāyak to come and join his court. The Rājā could not but accede to this request.

"Nāyak Bakhśū, thus went to Gujarāt. On his arrival there Sulṭān Bahādur was pleased to bestow all honours on him. The said Nāyak lived on with the Sulṭān till the end of his life..." (i.e. 1537).[15]

Then Lāhaurī gave some informations on Tānsen Kalāvant of Gwalior and concluded saying that "today every musical performer of Hindostān has to rely on compositions of Nāyak Bakhṣū and Tānsen."[16]

(3) The anonymous Preface of the *Hazar Dhurpad* or *Sahasras* (mid-17th c.)

Another important contemporary source on Nāyak Bakhṣū is the Persian preface (*dibāca*) introducing his collection of *dhrupads*.[17] Its author is not known, but he seemed to be much acquainted with the science of music and the circumstances for searching and researching Nāyak Bakhṣu's compositions, which he exposed when starting his preface. Regarding the *dhrupads* themselves, he wrote, in Shahab Sarmadee's English translation :

"Keeping in view the fluency of his (i.e. Bakhśū's) language and his choice of words, with their sonorous excellence, together with his adherence to the rules of this art, as well as his observance of the exclusive virtues which the art of music does possess and which distinguishes it from all other finer arts, all this appealed to Shāh Jahān's keen insight. He selected the works of Nāyak Bakhśū out of all other composers of Hindustān, in particular those who had affiliated themselves with the Mughal court; besides

15. English translation courtesy Shahab Sarmadee, from the edition quoted in note 14.

16. *Idem.*

17. See the devanāgarī transcription and a Hindi translation of the anonymous Persian preface in *Sah* : 3-13;
the Persian text of the preface was made available to me by Shahab Sarmadee.

these, all other musicians who lived anywhere else during the Mughal empire also came under perview...

"Therefore, the imperial order was issued to the effect that whenever any noted Dhrupad maestro may be found having any knowledge about the composition of Nāyak Bak<u>h</u>śū, he should be made to appear before the special executives of the regular department created by Shāh Jahān for the purpose. The orders runned that, on this basis, a research is to be conducted to ascertain if the *dhrupads* so collected really were authored by the great Nāyak and whenever any *dhrupad* is so collected, it should be copied word to word and certified to that effect."

"Within a period of two years, two thousand *dhrupads* came to be researched out and recorded; out of these one thousand *dhrupads* set in four *rāgas* and forty-six *rāgiṇīs* were held to be the best, the more beautiful and later on, copied in this volume, under imperial orders.

"Certainly it was a very difficult task to decide about the genuineness of the *dhrupads* because of lapse of time; moreover, people who have personally known about the Nāyak and his compositions, have heard him face to face, are no more to be found. Therefore, the possibility exists that some of them may not be really his own compositions. Besides this, it is known that the great Nāyak had several compositions in other rāgas also, but since these rāgas are seldom to be heard now, therefore, these *dhrupads* pertaining to such *rāgas* had been dropped. On the all, those *dhrupads* which have been ever known or practised as Nāyak Bak<u>h</u>sū's own compositions and about which the knowledgeable ēlite of the present time or the real connoisseurs of art were forthcoming to certify, came under selection."[18]

These comments show a remarkable awareness of the problem of the authorship of compositions transmitted by oral tradition, and the care for authenticity expressed by the anonymous author of this preface, a forerunner of today's scholars working on critical editions of song-texts.

The author of the preface proceeded with some important remarks on the qualifications of a perfect master-composer, which require a more musicological analysis, beyond the scope of this paper. He also described some special qualities of Bak<u>h</u>śū's voice, and the importance of Gwalior and Rājā Mān for the art of music and added a line on

---

18. English translation courtesy Shahab Sarmadee.

Dhrupad compositions, being of four verses (*miṣra*ᶜ), like the Persian *rubāᶜī*, but of irregular length. Following some biographical details quite similar to those contained in the *Pādshāh Nāma*, he revealed that Nāyak Bakhśū originally composed for Rājā Mān of Gwalior, his son, Rājā Kīrat of Kālīñjar and Sulṭan Bahādur ; these *dhrupads* were sung in Shāh Jahān's court and the name of the Emperor was inserted in place of the genuine patrons' names, "in order to glorify the compositions and bring credit to the name of the composer and those of his fore-fathers."[19] Then a short account of Tānsen and L'al Khān 'Gun-samundar' is given followed by an explanation of the name 'Sahasras', 'the thousand delights', bestowed to this collection of thousand *dhrupads* composed by Nāyak Bakhśū, made to arouse gladness and delight. The last part of the preface is a list of the four *rāgas* and forty-six *rāgiṇīs* in which the *dhrupads* are composed, with the names of all the modes and the number of songs given in each one.

(4) Nawāb Saif Khān 'Faqirullāh' 's *Rāg Darpan* (1666)

The next important Persian text on Nāyak Bakhśū, is the *Rāg Darpan*, or "Mirror of Rāgas", composed in 1666 by Nawāb Saif Khān 'Faqirullāh', governor of Kashmir during Aurangzeb's reign (r. 1658-1701)[20] This text presents a commented Persian translation of the *Mān Kutūhal*, a work in *madhyadeśīya* language, which Rājā Mān Singh Tomar, king of Gwalior (1480-1516) commissioned, probably at the beginnning of the 16th century, on the music played by expert musicians

19. See SRI : 129.

20. Nawāb Saif Khān 'Faqirullāh', *Rāga Darpana*, ed. N. H. Anṣārī and Sh Shukla with the *Ṣaut al-Nāgaus* of Muḥammad Osmān Qais, *Persian Research Journal Special Number*, Deptt. of Persian, University of Delhi, 1981 : 11-86, followed by various lists of Sanskrit and Hindi equivalents in Roman transcription of musical terms, titles of books, personal and geographical names : 89-109.

    The critical edition and English translation of Faqirullāh's *Rāg Darpan* is under preparation by Shahab Sarmadee (to be published by the Indira Gandhi National Centre for the Arts as one of the Kalāmūlaśāstra on music). See Sh. Sarmadee, Mankutūhal and Rāg Darpan, Reflections of a great 17th century Scholar-Musician, in *ISTAR News-letter*, Nos 3-4, New Delhi, June 1984-1985 : 18-26; Hindi translation by H. N. Dvivedi, *Mānsingh aur Mānakūtuhala*, Gwalior, 1954, reprint 1956; see also N. P. AHMAD, *Hindustani Music, A Study of its Development in 17th 8th centuries*, New Delhi, 1984 : 19-33.

who happened to gather at his court; except for a small portion, preserved in a Bikaner library, the text is lost today, thence the value of its Persian translation by a learned musicologist and patron of musicians like 'Faqirullāh'. The Persian translation (*tarjuma*) of the *Mān Kutūhal* constitutes the first part of the *Rāg Darpan*, the rest being an essay (*risāla*), reconstructing the music of India, from Amīr Khusrau's time, till the end of the 17th century, with many first hand informations collected from the author's court musicians, who were the descendants of the musicians of Akbar's time.

Nāyak Bakhśū is first mentioned in the introductory chapter, as one of the poet-musicians with whom Rājā Mān Singh Tomar discussed the intricacies of the art of music and its aesthetic excellences.[21] In the second chapter, which contains the end of *Mān Kutūhal* and the beginning of Faqirullāh's treatise, Nāyak Bakhśu is mentioned for "three definitely important innovations to his credit : he mixed Ṭoḍī with Deskār and named it as Bahādurī (Ṭoḍī) after Sulṭān Bahādur Gujarātī's name; besides this, he created Kānhrā by letting Sayām and Khambāichī mingle with each other; another creation of his has been a Kalyān based on Hamīr, Kalyān and Jayt-Kalyān. This Kalyān, like Kānhrā is directly associated with him and called Nāyakī-Kalyān.[22] After describing Tānsen's combinations of *rāgas*, Faqirullāh wondered about the creator of Pūriyā-Dhanāśirī; (it) "has also been the creation of one of the *ustāds* and *nāyaks*; which *ustād* or *nāyak*, this is not known ? It is however known that Nāyak Bakhśū, Miyān Tānsen and Bāz Bahādur have been matchless among the composers and innovators of the age."[23]

Nāyak Bakhśū is again mentioned in the fourth chapter, about tones and song-forms; Faqirullāh describes Dhrupad as the first of the *desī* song-forms : "an invention brought about by Rājā Mān Gwāliyarī. It comprises four song-parts and is equally open to the nine *rasas*. Verily the Rājā formulated this darling of the populace and the elite, alike, with the co-ordination of Nāyak Bakhshū and Nāyak Bhinnū, together with Maḥmud, Karan and Lohaṅk. Moreover they gave it a finish and imparted to it an appeal which surpassed that of the prevailing song-forms."[24]

The lengthy description of Dhrupad given in the *Rāg Darpan* is worth a thorough analysis which is beyond the scope of the present

21. See N. H. Anṣārī and Sh. Shukla's *ed. cit.* : 12.
22. *Ed. cit.* : 25; English translation : courtesy Shahab Sarmadee.
23. *Idem.*
24. *Ed. cit.* : 34; English translation : *idem.*

